+ विद्याम्=विद्या की । इच्छासै=इच्छा करते हैं ? । इति=इस पर । + गौतमः=गौतम ने । + आह=कहा कि । अहम्=मैं । भवन्तम्=विधिपूर्वक आपके निकट । उपैमि=प्राप्त हुआ हूं । हि=क्योंकि । स्म=पूर्वकाल में । एव=भी । पूर्वे=ब्राह्मण । क्षत्रियान्=क्षत्रियों के पास ब्रह्मविद्या के लिये । वाचा=वाणी करके । उपयन्ति=नम्र होकर । + स्म=प्राप्त होते भये हैं । ह सः=वह गौतम । उपायनकीर्त्या=केवल मुख से सेवा वाक्य करके । उवास=राजा के पास विद्या के निमित्त रहता भया ।

भावार्थ ।

तब गौतम ने कहा कि, आपको मालूम है कि मेरे यहां सुवर्ण, गाय, घोड़े, दास, दासियां, वस्त्र आदिक बहुत हैं, आप मुझको अविनाशी अनन्तधन दीजिये । राजा ने कहा हे गौतम ! क्या आप विधिपूर्वक विद्यारूपी धन के ग्रहण की इच्छा करते हैं ? गौतम ने कहा कि मैं आपके निकट शिष्य-भाव से उपस्थित हुआ हूं हे राजन् ! पूर्वकाल में भी अनेक ब्राह्मण वचनमात्र से सेवा और नम्रता करते हुये क्षत्रिय के निकट विद्या के लिये उपस्थित हुये हैं, और ऐसा कहकर वह वास करने लगे ॥ ७ ॥

मन्त्रः ८

स होवाच तथा नस्त्वं गौतम मापराधास्तव च पितामहा यथेयं विद्येतः पूर्वं न कस्मिꣳश्चन ब्राह्मण उवास तां त्वहं तुभ्यं वक्ष्यामि को हि त्वैवं ब्रुवन्तमर्हति प्रत्याख्यातुमिति ॥

## पदच्छेदः ।

सः, ह, उवाच, तथा, नः, त्वम्, गौतम, मा, अपराधाः, तव, च, पितामहाः, यथा, इयम्, विद्या, इतः, पूर्वम्, न, कस्मिन्, चन, ब्राह्मणे, उवास, ताम्, तु, अहम्, तुभ्यम्, वक्ष्यामि, कः, हि, तु, एवम्, ब्रुवन्तम्, अर्हति, प्रत्याख्यातुम्, इति ॥

## अन्वय-पदार्थ ।

ह=तब । सः=वह प्रवाहण राजा । उवाच=कहने लगा कि । गौतम=हे गौतम ! । त्वम्=आप । तथा=वैसे ही । नः मा अपराधाः=हमारे अपराध को क्षमा करें । यथा=जैसे । + तव=आपके । पितामहाः=पूर्वजलोग । + पितामहा=हमारे पूर्वज लोगों को । + क्षमायन्ते + स्म=क्षमा करते आये हैं । च=और । गौतम=हे गौतम ! । इतः=इससे । पूर्वम्=पहिले । इयम्=यह । विद्या=विद्या । कस्मिन्=किसी । चन=भी । ब्राह्मणे=ब्राह्मण में । न=नहीं । उवास=वास करती थी । तु=परन्तु । अहम्=मैं । तुभ्यम्=तुम्हारे लिये । + ह=अवश्य । ताम्=इस विद्या को । वक्ष्यामि=कहूंगा । हि=क्योंकि । एवम्=ऐसे कोमल वचन । ब्रुवन्तम्=कहनेवाले । त्वा=आप ब्राह्मण को । कः=कौन पुरुष । प्रत्याख्यातुम्=निरादर करना । अर्हति इति=योग्य समझेगा ।

## भावार्थ ।

हे सौम्य ! तब राजा प्रवाहण कहने लगा कि हे गौतम ! जो मैंने आपसे पहिले कहा था कि आप देववर मांगते हैं उस वर को छोड़कर और कोई मनुष्यसम्बन्धी वर मांग लीजिये। यदि आपको मेरे इस कहे हुये से क्लेश हुआ है तो मेरे अपराध को आप वैसेही क्षमा करें जैसे आपके पिता पिता-

महादि हमारे पितामहादि के अपराध को क्षमा करते आये हैं, हे गौतम ! यह ब्रह्मविद्या वास्तव में पहिले क्षत्रिय के कुल में रही है किसी ब्राह्मण के घर नहीं रही थी इस बातको आप भी जानते हैं, यह प्रथम बार है कि क्षत्रिय से ब्राह्मण के पास जायगी। उस विद्या को जिसको आप चाहते हैं, मैं अवश्य दूंगा, कौन पुरुष है जो ऐसे कोमल वचन बोलनेवाले ब्राह्मण को इस विद्या के देने से इनकार करेगा। आप इसके पात्र हैं, आपके लिये इस विद्या को अवश्य दूंगा ॥ ८ ॥

## मन्त्रः ९

**असौ वै लोकोऽग्निर्गौतम तस्यादित्य एव समिद्रश्मयो धूमोऽहरर्चिर्दिशोऽङ्गारा अवान्तरदिशो विस्फुलिङ्गास्तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः श्रद्धां जुह्वति तस्या आहुत्यै सोमो राजा संभवति ॥**

### पदच्छेदः ।

असौ, वै, लोकः, अग्निः, गौतम, तस्य, आदित्यः, एव, समित्, रश्मयः, धूमः, अहः, अर्चिः, दिशः, अङ्गाराः, अवान्तरदिशः, विस्फुलिङ्गाः, तस्मिन्, एतस्मिन्, अग्नौ, देवाः, श्रद्धाम्, जुह्वति, तस्याः, आहुत्यै, सोमः, राजा, संभवति ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

गौतम=हे गौतम ! । असौ=वह । लोकः=स्वर्गलोक । वै=निश्चय करके । अग्निः=प्रथम अग्निकुण्ड है । तस्य=उस अग्नि का । समित्=इन्धन । आदित्यः=सूर्य है । धूमः=धूम । रश्मयः=किरण हैं । अर्चिः=उसकी ज्वाला । अहः=दिन है। अङ्गाराः=अंगार । दिशः=दिशायें हैं । विस्फुलिङ्गाः=उसकी

चिनगारियां । अवान्तरदिशः=उपदिशायें हैं । तस्मिन्=उसी । एतस्मिन्=इस । अग्नौ=अग्नि में । देवाः=इन्द्रादि देवता । श्रद्धाम्=श्रद्धारूपी हवि को । जुहृति=देते हैं । तस्याः=उस दिये हुये । आहुत्यै=आहुति करके । सोमः=सोम । राजा=राजा । एव=निश्चय करके । संभवति=उत्पन्न होता है ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! राजा प्रवाहण पञ्चाग्निविद्या का उपदेश उद्दालक ऋषि से निम्न प्रकार करता है–हे गौतम ! स्वर्गलोक ही अग्निकुण्ड है, उसका इन्धन सूर्य है, उसका धूम किरण हैं । उसकी ज्वाला दिन है, उसके अंगार दिशायें हैं, उसकी चिनगारियां उपदिशायें हैं, उसी अग्निकुण्ड में इन्द्रादि देवता श्रद्धारूपी हवि को देते हैं, और उस दिये हुये आहुति से सोमराजा उत्पन्न होता है ॥ ९ ॥

मन्त्रः १०

**पर्जन्यो वा अग्निर्गौतम तस्य संवत्सर एव समिद्भ्राणि धूमो विद्युदर्चिरशनिरङ्गारा ह्रादुनयो विस्फुलिङ्गास्तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः सोमꣳ राजानं जुह्वति तस्या आहुत्यै वृष्टिः संभवति ॥**

पदच्छेदः ।

पर्जन्यः, वा, अग्निः, गौतम, तस्य, संवत्सरः, एव, समित्, अभ्राणि, धूमः, विद्युत्, अर्चिः, अशनिः, अङ्गाराः, ह्रादुनयः, विस्फुलिङ्गाः, तस्मिन्, एतस्मिन्, अग्नौ, देवाः, सोमम्, राजानम्, जुहृति, तस्याः, आहुत्यै, वृष्टिः, संभवति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

गौतम=हे गौतम ! । पर्जन्यः=पर्जन्य । वै=ही । अग्निः= द्वितीय अग्निकुण्ड है। तस्य=उस अग्निका। समित्=समिध् यानी इन्धन । एव=ही । संवत्सरः=संवत्सर है । धूमः=धूम उसके । अभ्राणि=बादल हैं । अर्चिः=उसकी ज्वाला । विद्युत्=बिजली है । अङ्गाराः=उसके अङ्गार । अशनिः=वज्र हैं । विस्फुलिङ्गाः= उसकी चिनगारियां । ह्रादुनयः=गर्जन शब्द हैं । तस्मिन्= उस । एतस्मिन्=इस । अग्नौ=अग्नि में । देवाः=देवता लोग । सोमम् राजानम्=सोम राजा का । जुह्वति=होम करते हैं । तस्याः=तिस । आहुत्यै=आहुति करके । वृष्टिः=वृष्टि । संभवति=होती है ।

भावार्थ ।

हे गौतम ! पर्जन्य ही द्वितीय अग्निकुण्ड है, ऐसे अग्नि-कुण्ड का ईंधन संवत्सर है, उसका धूम बादल है, उसकी ज्वाला बिजली है, उसका अंगार वज्र है, उसकी चिनगा-रियां गर्जना है, ऐसी अग्नि में होता लोग सोमराजा का हवन करते हैं, उस दिये हुये आहुति करके वृष्टि होती है ॥ १० ॥

मन्त्रः ११

अयं वै लोकोऽग्निर्गौतम तस्य पृथिव्येव समिदग्नि-र्धूमो रात्रिरर्चिश्चन्द्रमा अङ्गारा नक्षत्राणि विस्फुलिङ्गा-स्तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा वृष्टिं जुह्वति तस्या आहुत्या अन्नꣳ संभवति ॥

पदच्छेदः ।

अयम्, वै, लोकः, अग्निः, गौतम, तस्य, पृथिवी, एव,

समित्, अग्निः, धूमः, रात्रिः, अर्चिः, चन्द्रमाः, अङ्गाराः, नक्षत्राणि, विस्फुलिङ्गाः, तस्मिन्, एतस्मिन्, अग्नौ, देवाः, वृष्टिम्, जुह्वति, तस्याः, आहुत्यै, अन्नम्, संभवति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

गौतम=हे गौतम ! । अयम्=यह दृश्यमान । लोकः=लोक । वै=निश्चय करके । अग्निः=तृतीय अग्निकुण्ड है । तस्य= उसका । समित्=इन्धन । पृथिवी=पृथ्वी । एव=ही है । धूमः= उसका धूम । अग्निः=अग्नि है । अर्चिः=उसकी ज्वाला । रात्रिः=रात्रि है । अङ्गाराः=उसका अङ्गार । चन्द्रमाः=चन्द्रमा है। विस्फुलिङ्गाः=उसकी चिनगारियां । नक्षत्राणि=नक्षत्र हैं । तस्मिन्=उसी । एतस्मिन्=इस । अग्नौ=अग्नि में । देवाः= देवता लोग । वृष्टिम्=वृष्टिरूप आहुतियों को । जुह्वति=देते हैं। तस्याः=उस । आहुत्यै=आहुति से। अन्नम्=अन्न । संभवति= उत्पन्न होता है ।

भावार्थ ।

हे गौतम ! यह भूलोक तृतीय अग्निकुण्ड है, इसकी समिधा पृथिवी है, धूम अग्नि है, ज्वाला रात्रि है, अंगार चन्द्रमा है, चिनगारियां नक्षत्र हैं, जब इस अग्नि में देवता लोग वृष्टिरूपी आहुति को देते हैं, तब उस आहुति से अन्न उत्पन्न होता है ॥ ११ ॥

मन्त्रः १२

पुरुषो वा अग्निर्गौतम तस्य व्यात्तमेव समित्प्राणो धूमो वागर्चिश्चक्षुरङ्गाराः श्रोत्रं विस्फुलिङ्गास्तस्मिन्नेत-स्मिन्नग्नौ देवा अन्नं जुह्वति तस्या आहुत्यै रेतः संभवति ॥

### पदच्छेदः ।

पुरुषः, वा, अग्निः, गौतम, तस्य, व्यात्तम्, एव, समित्, प्राणः, धूमः, वाक्, अर्चिः, चक्षुः, अङ्गाराः, श्रोत्रम्, विस्फुलिङ्गाः, तस्मिन्, एतस्मिन्, अग्नौ, देवाः, अन्नम्, जुह्वति, तस्याः, आहुत्यै, रेतः, संभवति ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

गौतम=हे गौतम ! । पुरुषः=पुरुष । वा=ही । अग्निः=चतुर्थ अग्निकुण्ड है । तस्य=उसका । समित्=इन्धन । व्यात्तम्=मुख । एव=ही है । धूमः=धूम । प्राणः=उसका प्राण है । अर्चिः=ज्वाला । वाक्=उसकी वाणी है । अङ्गाराः=अङ्गार । चक्षुः=उस के नेत्र हैं । विस्फुलिङ्गाः=चिनगारियां । श्रोत्रम्=उसके कान हैं । तस्मिन्=उसी । एतस्मिन्=इस । अग्नौ=अग्नि में । देवाः=देवतागण । अन्नम्=अन्नरूपी आहुति । जुह्वति=देते हैं । तस्याः=उस । आहुत्यै=आहुति से । रेतः=वीर्य । संभवति=उत्पन्न होता है ।

### भावार्थ ।

हे गौतम ! पुरुष ही चतुर्थ अग्निकुण्ड है, उसका इन्धन मुख है, धूम उसका प्राण है, ज्वाला उसकी वाणी है, अंगार उसके नेत्र हैं, चिनगारियां उसके कान हैं, ऐसी इस अग्नि में देवता अन्नरूपी आहुति को देते हैं, उस आहुति से वीर्य उत्पन्न होता है ॥ १२ ॥

### मन्त्रः १३

योषा वा अग्निर्गौतम तस्या उपस्थ एव समिल्लोमानि धूमो योनिरर्चिर्यदन्तः करोति तेऽङ्गारा अभिनन्दा विस्फुलिङ्गास्तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवा रेतो जुह्वति

**तस्या आहुत्यै पुरुषः संभवति सजीवति यावज्जीवत्यथ यदा म्रियते ॥**

पदच्छेदः ।

योषा, वा, अग्निः, गौतम, तस्याः, उपस्थः, एव, समित्, लोमानि, धूमः, योनिः, अर्चिः, यत्, अन्तः, करोति, ते, अङ्गाराः, अभिनन्दाः, विस्फुलिङ्गाः, तस्मिन्, एतस्मिन्, अग्नौ, देवाः, रेतः, जुह्वति, तस्याः, आहुत्यै, पुरुषः, संभवति, सः, जीवति, यावत्, जीवति, अथ, यदा, म्रियते ॥

अन्वय-पदार्थ ।

**गौतम**=हे गौतम ! । **योषा**=स्त्री । **वा**=ही । **अग्निः**=पांचवीं अग्निकुण्ड है । **तस्याः**=उसका । **समित्**=इन्धन । **एव**=ही । **उपस्थः**=उपस्थ इन्द्रिय है । **धूमः**=धूम उसके । **लोमानि**=लोम हैं । **अर्चिः**=ज्वाला उसकी । **योनिः**=योनि है । **यत्**=जो । **अन्तःकरोति**=मैथुन करना है । **ते**=वही । **अङ्गाराः**=अङ्गार हैं । **विस्फुलिङ्गाः**=उनकी चिनगारियां । **अभिनन्दाः**=सुख हैं । **तस्मिन्**=उसी । **एतस्मिन्**=इस । **अग्नौ**=अग्नि में । **देवाः**=देवतागण । **रेतः**=वीर्य को । **जुह्वति**=आहुति देते हैं । **तस्याः**=उस । **आहुत्यै**=आहुति से । **पुरुषः**=पुरुष । **संभवति**=उत्पन्न होता है । **सः**=वह पुरुष । + **तावत्**=तब तक । **जीवति**=जीता रहता है । **यावत्**=जबतक । + **तस्य**=उसका । + **आयुः**=आयुष्य । **जीवति**=बना रहता है । **अथ यदा**=तत्पश्चात् । + **सः**=वह । **म्रियते**=मर जाता है ।

भावार्थ ।

हे गौतम ! स्त्री पांचवीं अग्निकुण्ड है, उस इन्ध

उपस्थ इन्द्रिय है, धूम उसके लोम हैं, ज्वाला उसकी योनि है, जो मैथुन करना है वही उसके अंगार हैं, इसकी चिनगारियां सुख हैं, जब उसी इस अग्नि में देवता लोग वीर्यरूपी आहुति देते हैं, तब उस आहुति से पुरुष उत्पन्न होता है, और वह पुरुष तबतक जीता रहता है जबतक उस की आयु बनी रहती है, और आयु नष्ट होने पर वह मर जाता है ॥ १३ ॥

## मन्त्रः १४

अथैनमग्नये हरन्ति तस्याग्निरेवाग्निर्भवति समित्समिद्धूमो धूमोऽर्चिरर्चिरङ्गारा अङ्गारा विस्फुलिङ्गा विस्फुलिङ्गास्तस्मिन्नेतस्मिन्नग्नौ देवाः पुरुषं जुह्वति तस्या आहुत्यै पुरुषो भास्वरवर्णः संभवति ॥

### पदच्छेदः ।

अथ, एनम्, अग्नये, हरन्ति, तस्य, अग्निः, एव, अग्निः भवति, समित्, समित्, धूमः, धूमः, अर्चिः, अर्चिः, अङ्गाराः, अङ्गाराः, विस्फुलिङ्गाः, विस्फुलिङ्गाः, तस्मिन्, एतस्मिन्, अग्नौ, देवाः, पुरुषम्, जुह्वति, तस्याः, आहुत्यै, पुरुषः, भास्वरवर्णः, संभवति ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

अथ=इसके उपरान्त । +ऋत्विजः=बन्धु ऋत्विजादि । एनम्=मृतक शरीर को । अग्नये=दाह के लिये । हरन्ति=श्मशान को ले जाते हैं । + तत्र=वहां पर । तस्य=उस अग्नि का । अग्निः=अग्नि । एव=ही । अग्निः=अग्नि होता । + भवति=होता है । समित्=उसका इन्धन । समित्=प्रसिद्ध इन्धन है । धूमः=उस

का धूम । धूमः=प्रसिद्ध धूम है । अर्चिः=इसकी ज्वाला । अर्चिः=प्रसिद्ध ज्वाला है । अङ्गाराः=इसके अङ्गार । अङ्गाराः=प्रसिद्ध अङ्गार हैं । विस्फुलिङ्गाः=इसकी चिनगारियां । विस्फुलिङ्गाः=प्रसिद्ध चिनगारियां हैं । तस्मिन्=उसी । एतस्मिन्=इस । अग्नौ=अग्नि में । देवाः=देवता यानी बान्धवगण । पुरुषम्=मृतक पुरुष को । जुह्वति=होम करते हैं । तस्याः=इस । आहुत्यै=आहुति करके । पुरुषः=पुरुष । भास्वरवर्णः=दीप्तिमान् । संभवति=होता है ।

भावार्थ ।

हे गौतम ! मरने के पश्चात् बान्धव और ऋत्विज् आदि मृतक पुरुष को श्मशान में दाह के लिये ले जाते हैं, इसका जलानेवाला अग्नि होता है, जलाने की लकड़ी समिधा होती है, धूमही प्रत्यक्ष धूम है, ज्वालाही प्रत्यक्ष ज्वाला है, अङ्गार ही प्रत्यक्ष अङ्गार हैं, चिनगारियांही प्रत्यक्ष चिनगारियां हैं, श्मशानवाली अग्नि में बान्धवगण मृतक पुरुष को आहुति-रूप से डालते हैं, ऐसी आहुति से वह पुरुष जो शरीर से प्रथमही निकल गया है, अतिशय दीप्तिमान् हो जाता है ॥ १४ ॥

मन्त्रः १५

ते य एवमेतद्विदुर्ये चामी अरण्ये श्रद्धाꣳ सत्यमुपासते तेऽर्चिरभिसंभवन्त्यर्चिषोऽहरह्न आपूर्यमाणपक्षमापूर्यमाणपक्षाद्यान्षण्मासानुदङ्ङादित्य एति मासेभ्यो देवलोकं देवलोकादादित्यमादित्याद्वैद्युतं तान्वैद्युतान् पुरुषो मानस एत्य ब्रह्मलोकान् गमयति ते तेषु ब्रह्मलोकेषु पराः परावतो वसन्ति तेषां न पुनरावृत्तिः ॥

## पदच्छेदः ।

ते, ये, एवम्, एतत्, विदुः, ये, च, अमी, अरण्ये, श्रद्धाम्, सत्यम्, उपासते, ते, अर्चिः, अभि, संभवन्ति, अर्चिषः, अहः, अह्नः, आपूर्यमाणपक्षम्, आपूर्यमाणपक्षात्, यान्, षट्, मासान्, उदङ्, आदित्यः, एति, मासेभ्यः, देवलोकम्, देवलोकात्, आदित्यम्, आदित्यात्, वैद्युतम्, तान्, वैद्युतान्, पुरुषः, मानसः, एत्य, ब्रह्मलोकान्, गमयति, ते, तेषु, ब्रह्मलोकेषु, पराः, परावतः, वसन्ति, तेषाम्, न, पुनः, आवृत्तिः ।

## अन्वय-पदार्थ ।

ये=जो विद्वान् । एवम्=इस प्रकार । एतत्=इस पञ्चाग्नि विद्या को । विदुः=जानते हैं । च=और । अमी=वे । ये=जो । अरण्ये=वन में । श्रद्धाम्=श्रद्धा सहित । सत्यम्=सत्यब्रह्म की । उपासते=उपासना करते हैं । ते=वे दोनों । अर्चिः=अर्चिअभिमानी देवता को । अभिसंभवन्ति=प्राप्त होते हैं । + च=फिर । अर्चिषः=अर्चिअभिमानी देवता से । अहः=दिन अभिमानी देवता को । + एति=प्राप्त होते हैं । अह्नः=दिन अभिमानी देवता से । आपूर्यमाणपक्षम्=शुक्लपक्षाभिमानी देवता को । + एति= प्राप्त होते हैं । आपूर्यमाणपक्षात्=शुक्लपक्षाभिमानी देवता से । +तान् +मासान्=उन छह महीनाभिमानी देवता को । +एति= प्राप्त होते हैं । यान्=जिनमें । षट्=छह । मासान्=महीना तक । आदित्यः=सूर्य । उदङ्=उत्तरायण । एति=रहता है । मासेभ्यः=उस छह महीनाभिमानी देवता से । देवलोकम्=देवलोक को । + एति=प्राप्त होते हैं । देवलोकात्=देवलोक से । आदित्यम्=सूर्यलोक को । + एति=प्राप्त होते हैं । आदित्यात्= सूर्यलोक से । वैद्युतम्=विद्युत् अभिमानी देवता को । + एति=

प्राप्त होते हैं। + तदा=तब । तान्=उन । वैद्युतान्=विद्युत् अभिमानी देवता को प्राप्त पुरुषों को। मानसः=मन से सम्बन्ध रखनेवाला। पुरुषः=कोई पुरुष। एत्य=आकर। + तम्=उस-को। ब्रह्मलोकान्=ब्रह्मलोक को। गमयति=ले जाता है। ते=वे। पराः=श्रेष्ठ लोग। तेषु=उन। ब्रह्मलोकेषु=ब्रह्मलोकों में। परावतः=अनेक वर्षों तक। वसन्ति=वास करते हैं। + च=और। पुनः=फिर। तेषाम्=उनकी। आवृत्तिः=आवृत्ति। + संसारे=इस संसार में। न=नहीं। + भवति=होती है।

भावार्थ।

हे गौतम! जो विद्वान् इस प्रकार इस पञ्चाग्निविद्या को जानते हैं और जो वन में श्रद्धासहित सत्य ब्रह्म की उपासना करते हैं, ये दोनों अर्चि अभिमानी देवता को प्राप्त होते हैं, और अर्चि अभिमानी देवता से दिन अभिमानी देवता को प्राप्त होते हैं, दिन अभिमानी देवता से शुक्लपक्ष अभिमानी देवता को प्राप्त होते हैं, शुक्लपक्ष अभिमानी देवता से उन छह महीना अभिमानी देवता को प्राप्त होते हैं, जिसमें छह महीना तक सूर्य उत्तरायण रहता है, उस छह महीना अभिमानी देवता से देवलोक को प्राप्त होते हैं, देवलोक से सूर्यलोक को प्राप्त होते हैं, सूर्यलोक से विद्युत्लोक के अभिमानी देवता को प्राप्त होते हैं, तब उन विद्युत् प्राप्त हुये पुरुषों को मन से सम्बन्ध रखनेवाला कोई पुरुष आकर उनको ब्रह्मलोक में ले जाता है, वे ब्रह्मलोक को प्राप्त हुये श्रेष्ठ पुरुष उन लोकों में अनेक वर्षों तक वास करते हैं, और फिर उनकी आवृत्ति संसार में नहीं होती है ॥ १५ ॥

## मन्त्रः १६

अथ ये यज्ञेन दानेन तपसा लोकाञ्जयन्ति ते धूममभिसंभवन्ति धूमाद्रात्रिꣳ रात्रेरपक्षीयमाणपक्षमपक्षीयमाणपक्षाद्यान् षण्मासान्दक्षिणाऽऽदित्य एति मासेभ्यः पितृलोकं पितृलोकाच्चन्द्रं ते चन्द्रं प्राप्यान्नं भवन्ति ताꣳस्तत्र देवा यथा सोमꣳ राजानमाप्यायस्वापक्षीयस्वेत्येवमेनाꣳस्तत्र भक्षयन्ति तेषां यदा तत्पर्यवैत्यथेममेवाऽऽकाशमभिनिष्पद्यन्त आकाशाद् वायुं वायोर्वृष्टिं वृष्टेः पृथिवीं ते पृथिवीं प्राप्यान्नं भवन्ति ते पुनः पुरुषाग्नौ हूयन्ते ततो योषाग्नौ जायन्ते लोकान् प्रत्युत्थायिनस्त एवमेवानुपरिवर्त्तन्तेऽथ य एतौ पन्थानौ न विदुस्ते कीटाः पतङ्गा यदिदं दन्दशूकम् ॥

इति द्वितीयं ब्राह्मणम् ॥ २ ॥

पदच्छेदः।

अथ, ये, यज्ञेन, दानेन, तपसा, लोकान्, जयन्ति, ते, धूमम्, अभिसंभवन्ति, धूमात्, रात्रिम्, रात्रेः, अपक्षीयमाणपक्षम्, अपक्षीयमाणपक्षात्, यान्, षण्मासान्, दक्षिणा, आदित्यः, एति, मासेभ्यः, पितृलोकम्, पितृलोकात्, चन्द्रम्, ते, चन्द्रम्, प्राप्य, अन्नम्, भवन्ति, तान्, तत्र, देवाः, यथा, सोमम्, राजानम्, आप्यायस्व, अपक्षीयस्व, इति, एवम्, एनान्, तत्र, भक्षयन्ति, तेषाम्, यदा, तत्, पर्यवैति, अथ, इमम्, एव, आकाशम्, अभिनिष्पद्यन्ते, आकाशात्, वायुम्, वायोः, वृष्टिम्, वृष्टेः, पृथिवीम्, ते, पृथिवीम्, प्राप्य, अन्नम्,

भवन्ति, ते, पुनः, पुरुषाग्नौ, हूयन्ते, ततः, योषाग्नौ, जायन्ते, लोकान्, प्रति, उत्थायिनः, ते, एवम्, एव, अनुपरिवर्त्तन्ते, अथ, ये, एतौ, पन्थानौ, न, विदुः, ते, कीटाः, पतङ्गाः, यत्, इदम्, दन्दशूकम् ॥

अन्वय-पदार्थ ।

अथ=इसके उपरान्त । ये=जो पुरुष । यज्ञेन=यज्ञ करके । दानेन=दान करके । तपसा=तप करके । लोकान्=लोकों को । जयन्ति=जीतते हैं यानी प्राप्त होते हैं । ते=वे । + प्रथमम्=पहिले । धूमम्=धूमाभिमानी देवता के लोक को । अभिसंभवन्ति= जाते हैं । धूमात्=धूमाभिमानी देवता के लोक से । रात्रिम्=रात्रि अभिमानी देवता के लोक को । + अभिसंभवन्ति=प्राप्त होते हैं । रात्रेः=रात्र्यभिमानी देवता के लोक से । अपक्षीयमाणपक्षम्=कृष्णपक्षाभिमानी देवता के लोक को । + अभिसंभवन्ति=जाते हैं । अपक्षीयमाणपक्षात्=कृष्णपक्षाभिमानी देवता के लोक से । + तान्=उन । + षट्=छह महीना अभिमानी देवता के लोक को । + यन्ति=प्राप्त होते हैं । यान्=जिनमें । आदित्यः=सूर्य । दक्षिणा=दक्षिणायन । एति=रहता है । + च=फिर । मासेभ्यः=छह महीनाभिमानी देवता से । पितृलोकम्=पितृलोक को । + अभिसंभवन्ति=प्राप्त होते हैं । पितृलोकात्=पितृलोक से । चन्द्रम्=चन्द्रलोक को । + अभिसंभवन्ति=प्राप्त होते हैं । + च= और । ते=वे । चन्द्रम्=चन्द्रलोक को । प्राप्य=प्राप्त होकर । अन्नम्=भोग्य । भवन्ति=होते हैं । तत्र=उनकी उस अवस्था में । देवाः=देवता लोग । + एवम्=वैसे ही । तत्र=उस सोमलोक में । एनान्=उनके साथ । + उपभुञ्जते=उपभोग करते हैं यानी उनको कर्मानुसार भोग्य फल देते हैं । यथा=जैसे । + ऋत्विजः=

ऋत्विज् । सोमम् राजानम्=सोमलता रस को । + यज्ञे= सोमयज्ञ में । + आप्याय + आप्याय=पी पी कर । + च= और । + अपक्षयम्= क्षीण कर कर । + परस्परम्=आपस में । इति= ऐसा । + वदन्तः=कहते हुये । आप्यायस्व=पियो पियो । अपक्षीयस्व=जबतक समाप्त न हो जाय । भक्षयन्ति= उपभोग करते हैं । + यदा=जब । तेषाम्=इन कर्मियों का । तत्=वह सोमलोकप्रापक कर्म । पर्यवैति=क्षीण हो जाता है । अथ=तब । + ते=वे । इमम्=इस । एव=दृश्यमान । आकाशम्= आकाश को । अभिनिष्पद्यन्ते=प्राप्त होते हैं । आकाशात्= आकाश से । वायुम्=वायु को । वायोः=वायु से । वृष्टिम्=वृष्टि को । वृष्टेः=वृष्टि से । पृथिवीम्=पृथिवी को । + अभिनिष्पद्यन्ते= आते हैं । + च=और फिर । ते=वे । पृथिवीम्=पृथिवी को । प्राप्य=प्राप्त होकर । अन्नम्=अन्न । भवन्ति=होते हैं । पुनः=फिर । ते=वे । + अन्नभूताः=अन्नभूत होते हुये । पुरुषाग्नौ= पुरुषरूपी अग्नि में । हूयन्ते=आहुतिरूप से दिये जाते हैं । + पुनः= फिर । ततः=उस पुरुष में से । योषाग्नौ=स्त्रीरूपी अग्नि में । + ते=वे । + हूयन्ते=आहुतिरूप से दिये जाते हैं । + च=फिर । लोकम् प्रति=लोक में भोगने के प्रति । उत्थायिनः=अनुरागी होते हुये । जायन्ते=उत्पन्न होते हैं । + च=और । + कर्म=कर्म को । + अनुतिष्ठन्ते=करते हैं । एवम् एव=इसी तरह । + ते= वे । अनुपरिवर्त्तन्ते=बार बार लोकों में या योनियों में प्राप्त होते हैं । अथ=और । ये=जो । एतौ पन्थानौ=इन दक्षिण उत्तर मार्गों को । न=नहीं । विदुः=जानते हैं यानी उपासना नहीं करते हैं । ते=वे । कीटाः=कीड़े । पतङ्गाः=पतिङ्गे । + भवन्ति= होते हैं । + च=और । यत्=जो कुछ । इदम्=यह । दन्दशूकम्=मच्छरादियोनि है । ते=वे । + भवन्ति=होते हैं

भावार्थ ।

हे सौम्य ! जो कोई पुरुष यज्ञ करके, दान करके, तप करके पितृलोकादिकों को प्राप्त करते हैं, वे प्रथम धूमाभिमानी देवता के लोक को प्राप्त होते हैं, और धूमाभिमानी देवता के लोक से रात्रिअभिमानी देवता के लोक को प्राप्त होते हैं, और रात्रिअभिमानी देवता के लोक से कृष्णपक्षाभिमानी देवता के लोक को प्राप्त होते हैं, कृष्णपक्षअभिमानी देवता के लोक से उन छह महीनाअभिमानी देवता के लोक को प्राप्त होते हैं, जिनमें सूर्य दक्षिणायन रहता है, फिर छह महीनाअभिमानी देवता के लोक से पितृलोक को प्राप्त होते हैं, पितृलोक से चन्द्रलोक को प्राप्त होते हैं, और चन्द्रलोक को प्राप्त होकर अन्न यानी भोग बनते हैं उनके उस अवस्था में वैसे ही चन्द्रलोक में उनके साथ देवता उपभोग करते हैं, यानी उनको उनके कर्मानुसार फल देते हैं जिसको उनकी इच्छा होती है, जैसे इस पृथिवीलोक में ऋत्विज्लोग सोमयज्ञ में सोमलता के रस को पी पीकर और क्षीण कर कर आपस में यह कहते हुए कि पीते चलो पीते चलो जब तक इसकी समाप्ति न हो जाय, उपभोग करते हैं, जब चन्द्रलोक में प्राप्त हुये कर्मियों का फल क्षीण हो जाता है तब वे कर्मीलोग इस दृश्यमान आकाश को प्राप्त होते हैं, और आकाश से वायु को, वायु से वृष्टि को, वृष्टि से पृथिवी को आते हैं, और पृथिवी में आकर अन्न होते ह, और फिर वह अन्न पुरुषरूपी अग्नि में आहुतिरूप से दिये जाते हैं तब उस अन्न से वीर्य उत्पन्न होता है, वह वीर्य स्त्रीरूपी अग्नि में आहुतिरूप से दिया जाता है, तब वह लोकों में

भोगने के लिये अनुरागी होकर उत्पन्न होते हैं, और फिर पहिले की तरह कार्य करते हैं, इस प्रकार वे पुरुष बार बार योनियों में प्राप्त हुआ करते हैं, और जो पुरुष दक्षिणायन और उत्तरायण मार्ग को नहीं जानते हैं यानी उनकी उपासना नहीं करते हैं, वे कीड़े व पतिङ्गों की योनि को प्राप्त होते हैं ॥ १६ ॥

इति द्वितीयं ब्राह्मणम् ॥ २ ॥

---

## अथ तृतीयं ब्राह्मणम् ।

### मन्त्रः १

स यः कामयेत महत्प्राप्नुयामित्युदगयन आपूर्यमाणपक्षस्य पुण्याहे द्वादशाहमुपसद्व्रती भूत्वौदुम्बरे कंꣳसे चमसे वा सर्वौषधं फलानीति संभृत्य परिसमुह्य परिलिप्याग्निमुपसमाधाय परिस्तीर्याऽऽवृताऽऽज्यंꣳ सꣳस्कृत्य पुꣳसा नक्षत्रेण मन्थꣳ संनीय जुहोति यावन्तो देवास्त्वयि जातवेदस्तिर्यञ्चो घ्नन्ति पुरुषस्य कामान् । तेभ्योऽहं भागधेयं जुहोमि ते मा तृप्ताः, सर्वैः कामैस्तर्पयन्तु स्वाहा । या तिरश्ची निपद्यतेऽहं विधरणी इति तां त्वा घृतस्य धारया यजे सꣳराधनीमहꣳस्वाहा ॥

पदच्छेदः ।

सः, यः, कामयेत, महत्, प्राप्नुयाम्, इति, उदगयने,

आपूर्यमाणपक्षस्य, पुण्याहे, द्वादशाहम्, उपसद्व्रती, भूत्वा, औदुम्बरे, कंसे, चमसे, वा, सर्वौषधम्, फलानि, इति, संभृत्य, परिसमुह्य, परिलिप्य, अग्निम्, उपसमाधाय, परिस्तीर्य, आवृताज्यम्, संस्कृत्य, पुंसा, नक्षत्रेण, मन्थम्, संनीय, जुहोति, यावन्तः, देवाः, त्वयि, जातवेदः, तिर्यञ्चः, घ्नन्ति, पुरुषस्य, कामान्, तेभ्यः, अहम्, भागधेयम्, जुहोमि, ते, मा, तृप्ताः, सर्वैः, कामैः, तर्पयन्तु, स्वाहा, या, तिरश्ची, निपद्यते, अहम्, विधरणी, इति, ताम्, त्वा, घृतस्य, धारया, यजे, संराधनीम्, अहम्, स्वाहा ॥

अन्वय-पदार्थ ।

महत्=बड़ाई को । प्राप्नुयाम्=मैं प्राप्त होऊं । इति=ऐसा । यः=जो । कामयेत=इच्छा करता है । सः=वह । + प्राक्=यज्ञ से पहिले । द्वादशाहम्=बारह दिनतक । उपसद्व्रती=उपसद्व्रत करनेवाला । भूत्वा=होकर । औदुम्बरे=गूलर के । कंसे=पात्र में । वा=अथवा । चमसे=गूलर के चमस सदृश बर्तन में । सर्वौषधम्=सब ओषधियों को । च=और । फलानि=फलों को । संभृत्य=इकट्ठा करके । परिसमुह्य=भूमि को झार पोंछ कर और । परिलिप्य=लीप कर । अग्निम्=अग्नि को । उपसमाधाय=स्थापन कर । परिस्तीर्य=कुशा बिछाकर । आवृताज्यम्=ढके हुये घी को । संस्कृत्य=संस्कार करके । पुंसा=पुरुष नामक । नक्षत्रेण=नक्षत्र के उदय होने पर । मन्थम्=सब ओषधियों से भरी हुई मन्थ को । संनीय=सामने रखकर । उदगयने=सूर्य के उत्तरायण मार्ग विषे । आपूर्यमाणपक्षस्य=शुक्लपक्ष के । पुण्याहे=शुभ दिन में । जुहोति=होम करे । + एवम्=ऐसा । + ब्रुवतः=कहता हुआ कि । जातवेदः=हे जातवेद, अग्नि ! ।

यावन्तः=जितने । देवाः=क्रूर देवता । त्वयि=तेरे विषे । + स्थिताः=स्थित हैं । + च=और । पुरुषस्य=पुरुष के । कामान्=मनोरथों में । तिर्यञ्चः=विघ्नरूप होकर । घ्नन्ति=प्रतिबन्धित होते हैं । तेभ्यः=उनके लिये । अहम्=मैं । भागधेयम्=घी का भाग । जुहोमि=देता हूं । ते=वे । तृप्ताः=तृप्त होते हुये । मा=मुझको । सर्वैः=सब । कामैः=कामनाओं से । तर्पयन्तु स्वाहा=तृप्त करें ऐसा कहकर स्वाहा शब्द का उच्चारण करे । + च=और । या=जो । तिरश्ची=कुटिलगतिवाली । + देवी=देवी । + त्वयि=तेरे विषे । निपद्यते=स्थित है । + च=और । इति=इस तरह । या=जो । + स्मरति=ख्याल करती है कि । अहम्=मैं ही । विधरणी=सब को निग्रह करने वाली हूं । ताम्=ऐसी । त्वा=तुझ । संराधनीम्=सिद्ध करनेवाली को । अहम्=मैं । घृतस्य=घी की । धारया=धारा करके । यजे=पूजन करता हूं । स्वाहा=यह मन्त्र पढ़कर स्वाहा शब्द का उच्चारण करे ।

## भावार्थ ।

हे सौम्य ! अब कर्मकाण्ड का वर्णन किया जाता है-जो कोई उपासक ऐसी इच्छा करे कि मैं संसार में बड़ी पदवी को प्राप्त होऊं तो उसको चाहिये कि यज्ञ से पहिले बारह दिनतक उपसद्व्रत का करनेवाला हो, फिर गूलर के पात्र में अथवा गूलर की लकड़ी के बने हुये चमस सदृश बर्तन में, ऋतु में उत्पन्न हुई सब ओषधियों को और फलों को इकट्ठा करके रक्खे, और भूमि को झार पोंछ कर और लीप पोत कर उसमें अग्नि को स्थापन कर वहीं कुशा बिछा कर ढके हुये घी का संस्कार करके जिस समय पुरुषनामक नक्षत्र उदय हुआ हो, सब ओषधियों से भरी हुई मन्थ को अग्नि के सामने

रखकर सूर्य के उत्तरायणकाल में और शुक्लपक्ष के शुभदिन में हवन करे, ऐसा कहता हुआ कि हे जातवेदा, अग्नि! तेरे विषे जितने क्रूर देवता हैं और पुरुषों के मनोरथ सिद्ध होने में हानि करनेवाले हैं, उनके लिये मैं घी का भाग देकर पूजन करता हूं, वे सब देवता मेरी दी हुई आहुति से तृप्त होकर मुझको सब कामनाओं से तृप्त करें, ऐसा कह कर स्वाहा शब्द का उच्चारण करे और फिर हे जातवेदा! तेरे विषे जो देवियां स्थित हैं और जो कुटिल गतिवाली हैं और जिनको यह ख्याल है कि मैं ही सब कामनाओं का निग्रह करनेवाली हूं, ऐसे विघ्न करनेवाली और काम को सिद्ध करनेवाली को मैं नमस्कार करता हुआ घी की धारा दे करके पूजन करता हूं; यह मन्त्र पढ़ कर स्वाहा शब्द का उच्चारण करे ॥ १ ॥

मन्त्रः २

ज्येष्ठाय स्वाहा श्रेष्ठाय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति प्राणाय स्वाहा वसिष्ठायै स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति वाचे स्वाहा प्रतिष्ठायै स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति चक्षुषे स्वाहा संपदे स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति श्रोत्राय स्वाहाऽऽयतनाय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति मनसे स्वाहा प्रजात्यै स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति रेतसे स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति ॥

पदच्छेदः।

ज्येष्ठाय, स्वाहा, श्रेष्ठाय, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे

संस्रवम्, अवनयति, प्राणाय, स्वाहा, वसिष्ठायै, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, वाचे, स्वाहा, प्रतिष्ठायै, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, चक्षुषे, स्वाहा, संपदे, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, श्रोत्राय, स्वाहा, आयतनाय, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, मनसे, स्वाहा, प्रजात्यै, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, रेतसे, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

ज्येष्ठाय स्वाहा=ज्येष्ठ के लिये आहुति देता हूं । श्रेष्ठाय स्वाहा=श्रेष्ठ के लिये आहुति देता हूं । इति=इस प्रकार । अग्नौ=अग्नि में । हुत्वा=होम करके । मन्थे=मन्थ में । संस्रवम्=बचे खुचे घृत को । अवनयति=छोड़ता जाय । प्राणाय स्वाहा=प्राण के लिये आहुति देता हूं । वसिष्ठायै स्वाहा=वसिष्ठ के लिये आहुति देता हूं । इति=इसी तरह । अग्नौ=अग्नि में । हुत्वा=होम करके । मन्थे=मन्थ में । संस्रवम्=बचे खुचे घृत को । अवनयति=छोड़ता जाय । वाचे स्वाहा=वाणी के लिये आहुति देता हूं । प्रतिष्ठायै स्वाहा=प्रतिष्ठा के लिये आहुति देता हूं । इति=इस तरह । हुत्वा=होम करके । मन्थे=मन्थ में । संस्रवम्=बचे खुचे घृत को । अवनयति=डालता जाय । चक्षुषे स्वाहा=नेत्र के लिये आहुति देता हूं । संपदे स्वाहा=संपद् के लिये आहुति देता हूं । इति=इस तरह । अग्नौ=अग्नि में । हुत्वा=होम करके । मन्थे=मन्थ में । संस्रवम्=बचे खुचे घृत को । अवनयति=डालता जाय । श्रोत्राय स्वाहा=श्रोत्र के लिये आहुति देता हूं । आयतनाय स्वाहा=आयतन के लिये आहुति देता हूं । इति=इस तरह । अग्नौ=अग्नि में । हुत्वा=होम करके ।

मन्थे=मन्थ में । संस्रवम्=बचे स्रुचे घृत को । अवनयति= डालता जाय । मनसे स्वाहा=मन के लिये आहुति देता हूं । प्रजात्यै स्वाहा=प्रजाति के लिये आहुति देता हूं । इति= इस तरह । अग्नौ=अग्नि में । हुत्वा=होम करके । मन्थे= मन्थ में । संस्रवम्=बचे स्रुचे घृत को । अवनयति=डालता जाय । रेतसे स्वाहा=वीर्य के लिये आहुति देता हूं । इति= इस तरह । अग्नौ=अग्नि में । हुत्वा=होम करके । मन्थे=मन्थ में । संस्रवम्=बचे स्रुचे घृत को । अवनयति=डालता जाय ।

भावार्थ ।

हे प्रिय ! नीचे लिखे हुए मन्त्रों को यानी "ज्येष्ठाय स्वाहा, श्रेष्ठाय स्वाहा, प्राणाय स्वाहा, वसिष्ठायै स्वाहा, वाचे स्वाहा, प्रतिष्ठायै स्वाहा, चक्षुषे स्वाहा, संपदे स्वाहा, श्रोत्राय स्वाहा, आयतनाय स्वाहा, प्रजात्यै स्वाहा, मनसे स्वाहा, रेतसे स्वाहा" इन मन्त्रों को पढ़ कर अग्नि में घृत की आहुति देता जाय और हर बार बचे स्रुचे घी को मन्थ में डालता जाय ॥ २ ॥

मन्त्रः ३

अग्नये स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति सोमाय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति भूः स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति भुवः स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति स्वः स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति भूर्भुवः स्वः स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति ब्रह्मणे स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति क्षत्राय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्र-

वमवनयति भूताय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवन-यति भविष्यते स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति विश्वाय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति सर्वाय स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति प्रजापतये स्वाहेत्यग्नौ हुत्वा मन्थे सꣳस्रवमवनयति ॥

पदच्छेदः ।

अग्नये, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, सोमाय, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, भूः, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, भुवः, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, स्वः, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, भूः, भुवः, स्वः, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, ब्रह्मणे, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, क्षत्राय, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, भूताय, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, भविष्यते, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संश्रवम्, अवनयति, विश्वाय, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवन-यति, सर्वाय, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति, प्रजापतये, स्वाहा, इति, अग्नौ, हुत्वा, मन्थे, संस्रवम्, अवनयति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

अग्नये स्वाहा=अग्नि के लिये आहुति देता हूं । इति=ऐसा । + उक्त्वा=कह कर । अग्नौ=अग्नि में । हुत्वा=होम

करके । मन्थे=मन्थ में । संस्रवम्=बचे हुये घृत को । अवन-
यति=डालता जाय । सोमाय स्वाहा=सोम के लिये आहुति
देता हूं । इति=ऐसा । + उक्त्वा=कह कर । अग्नौ=अग्नि में ।
हुत्वा=होम करके । मन्थे=मन्थ में । संस्रवम्=बचे हुये घृत
को । अवनयति=डालता जाय । भूः स्वाहा=पृथिवी के लिये
आहुति देता हूं । इति=ऐसा । +उक्त्वा=कह कर । + अग्नौ=
अग्नि में । हुत्वा=होम करके । मन्थे=मन्थ में । संस्रवम्=
बचे हुये घृत को । अवनयति=डालता जाय । भुवः स्वाहा=
भुवर्लोक के लिये आहुति देता हूं । इति=ऐसा । + उक्त्वा=
कह कर । अग्नौ=अग्नि में । हुत्वा=होम करके । संस्रवम्=
बचे हुये घृत को । मन्थे=मन्थ में । अवनयति=डालता जाय ।
स्वः स्वाहा=स्वः के लिये आहुति देता हूं । इति=ऐसा ।
+ उक्त्वा=कह कर । अग्नौ=अग्नि में । हुत्वा=होम करके ।
मन्थे=मन्थ में । संस्रवम्=बचे हुये घृत को । अवनयति=
छोड़ता जाय । भूः भुवः स्वः स्वाहा=इन तीनों के लिये
आहुति देता हूं । इति=ऐसा । + उक्त्वा=कह कर । अग्नौ=
अग्नि में । हुत्वा=होम करके । मन्थे=मन्थ में । संस्रवम्=बचे
हुये घृत को । अवनयति=डालता जाय । ब्रह्मणे स्वाहा=ब्रह्म के
लिये आहुति देता हूं । इति=ऐसा । + उक्त्वा=कह कर ।
अग्नौ=अग्नि में । हुत्वा=होम करके । मन्थे=मन्थ में ।
संस्रवम्=बचे हुये घृत को । अवनयति=डालता जाय ।
क्षत्राय स्वाहा=क्षत्र के लिये आहुति देता हूं । इति=ऐसा ।
+ उक्त्वा=कह कर । अग्नौ=अग्नि में । हुत्वा=होम करके ।
मन्थे=मन्थ विषे । संस्रवम्=बचे हुये घृत को । अवनयति=
डालता जाय । भूताय स्वाहा=भूत के लिये आहुति देता
हूं । इति=ऐसा । + उक्त्वा=कह कर । अग्नौ=अग्नि में ।

हुत्वा=होम करके। मन्थे=मन्थ में। संस्रवम्=बचे हुये घृत को। अवनयति=डालता जाय। भविष्यते=भविष्य के लिये आहुति देता हूं। इति=ऐसा। + उक्त्वा=कह कर। अग्नौ=अग्नि में। हुत्वा=होम करके। मन्थे=मन्थ में। संस्रवम्=बचे हुये घृत को। अवनयति=डालता जाय। विश्वाय स्वाहा=विश्व के लिये आहुति देता हूं। इति=ऐसा। + उक्त्वा=कह कर। अग्नौ=अग्नि में। हुत्वा=होम करके। मन्थे=मन्थ में। संस्रवम्=बचे हुये घृत को। अवनयति=डालता जाय। सर्वाय स्वाहा=सब के लिये आहुति देता हूं। इति=ऐसा। + उक्त्वा=कह कर। अग्नौ=अग्नि में। हुत्वा=होम करके। संस्रवम्=बचे हुये घृत को। मन्थे=मन्थ में। अवनयति=डालता जाय। प्रजापतये स्वाहा=प्रजापति के लिये आहुति देता हूं। इति=ऐसा। + उक्त्वा=कह कर। अग्नौ=अग्नि में। हुत्वा=होम करके। मन्थे=मन्थ में। संस्रवम्=बचे हुये घृत को। अवनयति=डालता जाय।

भावार्थ।

हे प्रिय! इन नीचे लिखे हुये मन्त्रों को यानी "अग्नये स्वाहा, सोमाय स्वाहा, भूःस्वाहा, भुवःस्वाहा, स्वःस्वाहा, भूर्भुवः स्वः स्वाहा, ब्रह्मणे स्वाहा, क्षत्राय स्वाहा, भूताय स्वाहा, भविष्यते स्वाहा, विश्वाय स्वाहा, सर्वाय स्वाहा प्रजापतये स्वाहा" पढ़कर अग्नि में हवन करके बचे हुये घृत को मन्थ में डालता जाय ॥ ३ ॥

मन्त्रः ४

अथैनमभिमृशति भ्रमदसि ज्वलदसि पूर्णमसि प्रस्तब्धमस्येकसभमसि हिंकृतमसि हिंक्रियमाणमस्युद्गीथ-

मस्युद्गीयमानमसि श्रावितमसि प्रत्याश्रावितमस्यार्द्रे संदीप्तमसि विभुरसि प्रभुरस्यन्नमसि ज्योतिरसि निधनमसि संवर्गोऽसीति ॥

पदच्छेदः ।

अथ, एनम्, अभिमृशति, भ्रमद्, असि, ज्वलद्, असि, पूर्णम्, असि, प्रस्तब्धम्, असि, एकसभम्, असि, हिंकृतम्, असि, हिंक्रियमाणम्, असि, उद्गीथम्, असि, उद्गीयमानम्, असि, श्रावितम्, असि, प्रत्याश्रावितम्, असि, आर्द्रे, संदीप्तम्, असि, विभुः, असि, प्रभुः, असि, अन्नम्, असि, ज्योतिः, असि, निधनम्, असि, संवर्गः, असि, इति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

अथ=इसके उपरान्त । एनम्=इस मन्थ को । अभिमृशति=स्पर्श करे । + च=और । + आह=कहे । + मन्थ=हे मन्थ ! । भ्रमद्=जगत् को भ्रमानेवाला । असि=तू ही है । ज्वलद्=हे मन्थ ! ब्रह्माण्ड का प्रकाश करनेवाला । + त्वम् असि=तू ही है । पूर्णम्=हे मन्थ ! इस ब्रह्माण्ड का व्यापक । + त्वम् असि=तू ही है । प्रस्तब्धम्=हे मन्थ ! आकाश की तरह निष्कम्प । + त्वम् असि=तू ही है । एकसभम्=इस जगत्रूपी सभा का सभापति । + त्वम् असि=तू ही है । हिंकृतम्=हे मन्थ ! यज्ञ में हिंकार । + त्वम् असि=तू ही है । हिंक्रियमाणम्=हे मन्थ ! हिंकार का विषय भी । + त्वम् असि=तू ही है । + मन्थ=हे मन्थ !! उद्गीथम्=ॐकार । + त्वम् असि=तू ही है । उद्गीयमानम्=हे मन्थ ! ॐकार का विषय भी । + त्वम् असि=तू ही है । श्रावितम्=हे मन्थ ! श्रावित यानी यज्ञ विषे प्रशंसा किया गया । + त्वम् असि=तू ही है । प्रत्याश्रावितम्=हे मन्थ ! जिस की

प्रशंसा ऋत्विजादि यज्ञ विषे सुनाते हैं सोई । + त्वम् असि=तू ही है । आर्द्रं=हे मन्थ ! मेघों के भीतर । संदीप्तम्=प्रकाशरूप । + त्वम् असि=तू ही है । विभुः=हे मन्थ ! विभुरूप । + त्वम् असि=तू ही है । प्रभुः=हे मन्थ ! सर्वशक्तिमान् । + त्वम् असि=तू ही है । अन्नम्=हे मन्थ ! अन्न । + त्वम् असि=तू ही है । ज्योतिः=हे मन्थ ! ज्योतिरूप । + त्वम् असि=तू हा है । निधनम्=हे मन्थ ! लयस्थान । + त्वम् असि=तू ही है । संवर्गः=हे मन्थ ! संहारकर्ता । + त्वम् असि इति=तू ही है ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! इसके उपरान्त अध्वर्यु मन्थ को स्पर्श करे और कहे कि हे मन्थ ! तू जगत् का भ्रामक है, तू ही हे मन्थ ! ब्रह्माण्ड का प्रकाश करनेवाला है, तू ही हे मन्थ ! इस ब्रह्माण्ड में व्यापक है, हे मन्थ ! तू ही आकाशवत् निष्कम्प है, हे मन्थ ! तू ही जगत्रूपी सभा का सभापति है, हे मन्थ ! तू ही यज्ञ विषे हिंकार है, हे मन्थ ! तू ही यज्ञ में हिंकार का विषय भी है, हे मन्थ ! ॐकाररूप तू ही है, हे मन्थ ! यज्ञ विषे तू ही प्रशंसा किया गया है, हे मन्थ ! जिसकी प्रशंसा यज्ञ विषे ऋत्विजादि सुनाते हैं सो तू ही है, हे मन्थ ! मेघों के अभ्यन्तर प्रकाशरूप तू ही है, हे मन्थ ! विभुरूप तू ही है, हे मन्थ ! तू ही सर्वशक्तिमान् है, हे मन्थ ! अन्नरूप तू ही है, हे मन्थ ! ज्योतिरूप तू ही है, हे मन्थ ! लयस्थान तू ही है, हे मन्थ ! संहारकर्ता तू ही है ॥ ४ ॥

मन्त्रः ५

अथैनमुद्यच्छत्यामथंस्यामथं हि ते महि स हि

राजेशानोऽधिपतिः स माᳫं राजेशानोऽधिपतिं करोत्विति ॥

पदच्छेदः ।

अथ, एनम्, उद्यच्छति, आमंसि, आमंहि, ते, महि, सः, हि, राजा, ईशानः, अधिपतिः, सः, मां, राजा, ईशानः, अधिपतिम्, करोतु, इति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

अथ=इसके उपरान्त । एनम्=इस मन्थ को । + अध्वर्युः= अध्वर्यु । + मन्थम्=मन्थ को । + हस्ते=हाथ में । उद्यच्छति= लेता है । + च=और । + आह=कहता है कि । + मन्थ=हे मन्थ ! । + त्वम्=तू । + सर्वम्=सब । आमंसि=जानता है । + वयम्=हम लोग । ते=तेरे । महि=महिमा को । आमंहि= मानते हैं । सः=वही आप । हि=अवश्य । राजा=राजा है । ईशानः=सबका नियन्ता । अधिपतिः=सबके पालक हैं । सः= आप सबके । राजा=मालिक हैं । ईशानः=सबके शासन करनेहारे हैं । माम्=मुझको । अधिपतिम्=सबका अधिपति । करोतु इति=करें ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! पूर्वोक्त प्रार्थना के पश्चात् मन्थ सहित पात्र को हाथ में उठा लेता है और उससे प्रार्थना करता है, हे ब्रह्मन् ! हे मन्थ ! तू सबका जाननेवाला है हम तेरे महत्त्व को अच्छी तरह जानते हैं, तू ही सबका राजा है, तू ही सबका शासन करनेहारा है, इसलिये तू ही सबका अधिपति है, वही तू राजा सबका मालिक मुझको भी लोक में सबका अधिपति बना ॥ ५ ॥

### मन्त्रः ६

अथैनमाचामति तत्सवितुर्वरेण्यम् मधु वाता ऋतायते मधु क्षरन्ति सिन्धवः माध्वीर्नः सन्त्वोषधीः । भूः स्वाहा भर्गो देवस्य धीमहि मधु नक्तमुतोषसो मधुमत्पार्थिवꣳ रजः मधु द्यौरस्तु नः पिता । भुवः स्वाहा धियो यो नः प्रचोदयात् । मधुमान्नो वनस्पतिर्मधुमाꣳ अस्तु सूर्यः माध्वीर्गावो भवन्तु नः स्वः स्वाहेति । सर्वां च सावित्रीमन्वाह सर्वाश्च मधुमतीरहमेवेदꣳ सर्वं भूयासं भूर्भुवः स्वः स्वाहेत्यन्तत आचम्य पाणी प्रक्षाल्य जघनेनाग्निं प्राक्शिराः संविशति प्रातरादित्यमुपतिष्ठते दिशामेकपुण्डरीकमस्यहं मनुष्याणामेकपुण्डरीकं भूयासमिति यथेतमेत्य जघनेनाग्निमासीनो वꣳशं जपति ॥

पदच्छेदः ।

अथ, एनम्, आचामति, तत्, सवितुः, वरेण्यम्, मधु, वाताः, ऋतायते, मधु, क्षरन्ति, सिन्धवः, माध्वीः, नः, सन्तु, ओषधीः, भूः, स्वाहा, भर्गः, देवस्य, धीमहि, मधु, नक्तम्, उत, उषसः, मधुमत्, पार्थिवम्, रजः, मधु, द्यौः, अस्तु, नः, पिता, भुवः, स्वाहा, धियः, यः, नः, प्रचोदयात्, मधुमान्, नः, वनस्पतिः, मधुमान्, अस्तु, सूर्यः, माध्वीः, गावः, भवन्तु, नः, स्वः, स्वाहा, इति, सर्वाम्, च, सावित्रीम्, अन्वाह, सर्वाः, च, मधुमतीः, अहम्, एव, इदम्, सर्वम्, भूयासम्, भूः, भुवः, स्वः, स्वाहा, इति, अन्ततः, आचम्य,

पाणी, प्रक्षाल्य, जघनेन, अग्निम्, प्राक्शिराः, संविशति, प्रातः, आदित्यम्, उपतिष्ठते, दिशाम्, एकपुण्डरीकम्, असि, अहम्, मनुष्याणाम्, एकपुण्डरीकम्, भूयासम्, इति, यथेतम्, एत्य, जघनेन, अग्निम्, आसीनः, वंशम्, जपति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

अथ=तिसके उपरान्त । एनम्=इस मन्थ को । आचामति=खावे । + तस्य=तिस मन्थ भक्षण का । + प्रकारः=प्रकार । + इत्थम्=ऐसा है । तत् सवितुः वरेण्यम् । मधु वाता ऋता-यते मधु क्षरन्ति सिन्धवः माध्वीर्नः सन्त्वोषधीः भूः स्वाहा=हे ईश्वर ! आपकी अनुग्रह से वायुगण मधु की तरह सुखकारी होते हुये मेरी तरफ बहते रहें, नदियां मधुर रस से पूर्ण होकर हमारी तरफ चलती रहें, हम जीवों के कल्याण के लिये जव धान आदि ओषधियां मधुर होती रहें, हे परमात्मन् ! इस प्रकार भूलोक के ऊपर कृपा करते रहो । + एनम्=इस व्याहृति को । + उक्त्वा=पढ़कर । + प्रथमम्=पहिला । + ग्रासम्=ग्रास । आचामति=खाता है । + पुनः=फिर । भर्गः देवस्य धीमहि । मधु नक्तमुतोषसो मधुमत् पार्थिवं रजः मधु द्यौरस्तु नः पिता भुवः स्वाहा=हे परमात्मन् ! रात्रि और दिन प्राणियों को मधु होय हमारे कल्याण के लिये यह पालन करनेहारा द्युलोक मधु होय; नभचर जीवों को सुखी करते हुये भुवर्लोक को सुखी बनावे । + एनम्=इस व्याहृति को । + उक्त्वा=कहकर । + द्वितीयम्=मन्थ के दूसरे । + ग्रासम्=ग्रास को । आचामति=खाता है । धियः यः नः प्रचोदयात् । मधुमान्नो वनस्पतिर्मधुमां अस्तु सूर्यः माध्वीर्गावो भवन्तु नः स्वः स्वाहा इति=हे परमात्मन् ! हमारे लिये वनस्पति मधुर होवें, सूर्य मधुर होवे हमारे लिये गौवें

मधुर दुग्ध देनेवाली होवें, भूलोक और भुवर्लोक को सुख पहुँचाते हुये स्वर्लोक को सुखी करे । + एतम्=इस व्याहृति को । + उक्त्वा=कहकर । + तृतीयम्=मन्थ के तीसरे । + ग्रासम्=ग्रास को । + आचामति=खाता है । + च=फिर । सर्वाम् सावित्रीम् च मधुमतीः इदम् सर्वम् अहम् एव भूयासम् भूः भुवः स्वः स्वाहा इति=हे परमात्मन् ! यह सब हम होजावें ऐसी आप कृपा करें, हे जगन्निवास, परमात्मन् ! आपके उस वर्णनीय तेज का ध्यान हम सब अपने अन्तःकरण में करें जो हमारे सब शुभ कर्मों और बुद्धि की पवित्रता की तरफ प्रेरणा करे । + इति=ऐसा । + पठित्वा=पढ़कर । + अवशिष्टम्=बचे हुये मन्थ को । + भक्षयेत्=खावे । अन्ततः=अन्त में यानी चारों ग्रास के बाद । आचम्य=आचमन कर । पाणी=हाथ । प्रक्षाल्य=धोकर । अग्निम्=अग्नि के । जघनेन=पीछे । प्राक्शिराः=पूर्व की तरफ शिर करके । संविशति=सोवे । प्रातः=दूसरे दिन प्रातःकाल । आदित्यम्=सूर्य का । उपतिष्ठते=उपस्थान यानी प्रार्थना करे । + आदित्य=हे सूर्य ! । त्वम्=तू । दिशाम्=दिशाओं में । एकपुण्डरीकम्=अखण्ड श्रेष्ठ कमलवत् । असि=स्थित है । अहम्=मैं भी । मनुष्याणाम्=मनुष्यों में । एकपुण्डरीकम्=अखण्ड श्रेष्ठकमलवत् प्रिय । भूयासम् इति=होऊं । ततः=उपस्थान के उपरान्त । यथेतम्=जिस मार्ग से गया था उसी मार्ग से । एत्य=यज्ञमण्डप में आकर । अग्निम्=अग्नि के । जघनेन=पीछे । आसीनः=बैठा हुआ । वंशम्=वंश ब्राह्मण का । जपति=जप करे ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! जिस मन्थ को ऋत्विज् लोग हाथ में लिये रहें उसको चार ग्रास करके नीचे लिखे हुये मन्त्रों को पढ़कर

भक्षण करें, पहिला ग्रास इस मन्त्र करके भक्षण करे, "तत् सवितुर्वरेण्यं मधु वाता ऋतायते मधु क्षरन्ति सिन्धवः माध्वीर्नः सन्त्वोषधीः भूः स्वाहा" दूसरा ग्रास दूसरे इस लिखे हुये मन्त्र करके भक्षण करे, "भर्गो देवस्य धीमहि मधु नक्तमुतोषसो मधुमत्पार्थिवं रजः मधु द्यौरस्तु नः पिता भुवः स्वाहा" तीसरा ग्रास इस नीचे लिखे हुये मन्त्र करके भक्षण करे, "धियो यो नः प्रचोदयात् मधुमान्नो वनस्पतिर्मधुमां अस्तु सूर्यः माध्वीर्गावो भवन्तु नः स्वः स्वाहा" चौथे ग्रास को इस नीचे लिखे हुये मन्त्र को पढ़कर भक्षण करे, "तत्सवितुर्वरेण्यं भर्गो देवस्य धीमहि धियो यो नः प्रचोदयात् मधुमान्नो वनस्पतिर्मधुमां अस्तु सूर्यः माध्वीर्गावो भवन्तु नः मधु वाता ऋतायते मधु क्षरन्ति सिन्धवः माध्वीर्नः सन्त्वोषधीर्माध्वीर्गावो भवन्तु नः अहमेवेदं सर्वं भूयासं भूर्भुवः स्वः स्वाहा" इसके पश्चात् आचमन कर दोनों हाथ धोकर अग्नि के पीछे पूर्व की तरफ सिरहाना करके सो जाय और दूसरे दिन प्रातःकाल उठकर सर्वव्यापी परमात्मा सूर्य की प्रार्थना करे जिसका यह मन्त्र है "दिशाम् एकपुण्डरीकम् असि" हे सूर्य, भगवन्! तू पूर्व पश्चिम आदि समस्त दिशाओं का श्रेष्ठ और अखण्ड अधिपति और कमलवत् सब को अतिप्रिय है इस लिये मैं चाहता हूं कि मनुष्यों में श्रेष्ठ हो जाऊं और कमलवत् सबको प्रिय लगूं इसके उपरान्त जिस मार्ग करके वह गया था उसी मार्ग करके यज्ञमण्डप में लौट आकर अग्नि के पास घुटनों के बल बैठकर वक्ष्यमाण वंश ब्राह्मण का जप करे यानी ऋषि और ऋषियों के शिष्य का उच्चारण करे ॥ ६ ॥

## मन्त्रः ७

तꣳ हैतमुद्दालक आरुणिर्वाजसनेयाय याज्ञवल्क्याया-न्तेवासिन उक्त्वोवाचापि य एनꣳ शुष्के स्थाणौ निषिञ्चेज्जायेरञ्शाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥

पदच्छेदः ।

तम्, ह, एतम्, उद्दालकः, आरुणिः, वाजसनेयाय, याज्ञवल्क्याय, अन्तेवासिने, उक्त्वा, उवाच, अपि, यः, एनम्, शुष्के, स्थाणौ, निषिञ्चेत्, जायेरन्, शाखाः, प्ररोहेयुः, पलाशानि, इति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

ह=इसके पश्चात् । आरुणिः=अरुण के पुत्र । उद्दालकः= उद्दालक ऋषि ने । तम्=उस । एतम्=इस होम विधि को । वाजसनेयाय +स्वस्य अन्तेवासिने=अपने शिष्य वाजसनेयी । याज्ञवल्क्याय=याज्ञवल्क्य के प्रति । उक्त्वा=उपदेश देकर । उवाच=कहा कि । यः=जो । एनम्=इस मन्थ को । शुष्के=सूखे । स्थाणौ=वृक्ष के ऊपर । निषिञ्चेत्=डाल देवे तो । शाखाः= डालियां । जायेरन्=निकल आवें । च=और । पलाशानि=पत्ते । प्ररोहेयुः इति=लग जायँ ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! इसके पश्चात् अरुण के पुत्र उद्दालक ऋषि ने इसी होमविधि को अपने शिष्य वाजसनेयी याज्ञवल्क्य के प्रति उपदेश करके उससे कहा कि जो कोई इस मन्थ को सूखे वृक्ष पर डाल देवे तो उस सूखे वृक्ष में से नूतन डालियां निकल आवें और पत्तियां भी लग जायँ ॥ ७ ॥

## मन्त्रः ८

एतमु हैव वाजसनेयो याज्ञवल्क्यो मधुकाय पैङ्ग्या-यान्तेवासिन उक्त्वोवाचापि य एनꣳ शुष्के स्थाणौ निषिञ्चेज्जायेरञ्शाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥

पदच्छेदः ।

एतम्, उ, ह, एव, वाजसनेयः, याज्ञवल्क्यः, मधुकाय, पैङ्ग्याय, अन्तेवासिने, उक्त्वा, उवाच, अपि, यः, एनम्, शुष्के, स्थाणौ, निषिञ्चेत्, जायेरन्, शाखाः, प्ररोहेयुः, पलाशानि, इति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

ह उ=इसके बाद । वाजसनेयः=वाजसनेयी । याज्ञवल्क्यः= याज्ञवल्क्य ने । एतम् एव=इस होमविधि को । अन्तेवासिने= अपने शिष्य । पैङ्ग्याय=पिङ्ग के पुत्र । मधुकाय उक्त्वा=मधुक को उपदेश करके । उवाच=कहा कि । यः=जो कोई । एनम्= इस मन्थ को । शुष्के=सूखे । स्थाणौ=वृक्ष पर । अपि=भी । निषिञ्चेत्=डाल देवे तो । शाखाः=उसमें से डालियां । जाये-रन्=निकल आवें । + च=और । पलाशानि=पत्ते । प्ररोहेयुः इति=लग जायँ ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! वाजसनेयी याज्ञवल्क्य ने इस होमविधि को अपने शिष्य पिङ्ग के पुत्र मधुक के प्रति उपदेश देकर कहा कि जो इस मन्थ को सूखे वृक्ष पर डाल देवे तो उस में से डालियां निकल आवें और पत्ते लग जायँ ॥ ८ ॥

## मन्त्रः ९

एतमु हैव मधुकः पैङ्ग्यश्चूलाय भागवित्तयेऽन्तेवासिन उक्त्वोवाचापि य एनꣳ शुष्के स्थाणौ निषिञ्चेज्जायेरञ्शाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥

### पदच्छेदः ।

एतम्, उ, ह, एव, मधुकः, पैङ्ग्यः, चूलाय, भागवित्तये, अन्तेवासिने, उक्त्वा, उवाच, अपि, यः, एनम्, शुष्के, स्थाणौ, निषिञ्चेत्, जायेरन्, शाखाः, प्ररोहेयुः, पलाशानि, इति ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

ह=फिर । पैङ्ग्यः=पिङ्ग का पुत्र । मधुकः=मधुक । एतम् एव=इस होमविधि को । उक्त्वा=उपदेश करके । अन्तेवासिने=अपने शिष्य । भागवित्तये=भगवित्ति के पुत्र । चूलाय=चूल के प्रति । उवाच=कहता भया कि । यः=जो यज्ञकर्ता । एनम्=इस मन्थ को । शुष्के=सूखे । स्थाणौ=पेड़ पर । निषिञ्चेत्=डाल देवे तो उसमें से । शाखाः=डालियां । जायेरन्=निकल आवें । + च=और । पलाशानि=पत्तियां । प्ररोहेयुः इति=लग जायँ ।

### भावार्थ ।

फिर पिङ्ग का पुत्र मधुक इसी होमविधि को उपदेश करके अपने शिष्य भगवित्ति के पुत्र चूल के प्रति कहता भया कि जो कोई इस मन्थ को सूखे वृक्षपर डाल देवे तो उसमें से डालियां निकल आवें और पत्तियां लग जायँ ॥ ९ ॥

## मन्त्रः १०

एतमु हैव चूलो भागवित्तिर्जानकय आयस्थूणायान्तेवासिन उक्त्वोवाचापि य एनꣳ शुष्के स्थाणौ निषिञ्चे-ज्जायेरञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥

### पदच्छेदः ।

एतम्, उ, ह, एव, चूलः, भागवित्तिः, जानकये, आयस्थूणाय, अन्तेवासिने, उक्त्वा, उवाच, अपि, यः, एनम्, शुष्के, स्थाणौ, निषिञ्चेत्, जायेरन्, शाखाः, प्ररोहेयुः, पलाशानि, इति ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

भागवित्तिः=भगवित्ति का पुत्र । चूलः=चूल । ह=स्पष्ट । एतम् एव=इसी होमविधि को । उक्त्वा=उपदेश करके । अन्तेवासिने=अपने शिष्य । जानकये=जनक के पुत्र । आयस्थूणाय=आयस्थूण को । उक्त्वा=उपदेश कर । उवाच=कहता भया कि । यः=जो कोई यज्ञकर्त्ता । एनम्=इस मन्थ को । शुष्के=सूखे । स्थाणौ=पेड़ पर । निषिञ्चेत्=डालदेवे तो । शाखाः=उसमें से डालियां । जायेरन्=निकल आवें । + च= और । पलाशानि=पत्तियां । प्ररोहेयुः इति=लग जायँ ।

### भावार्थ ।

भगवित्ति का पुत्र चूल इसी होमविधि को अपने शिष्य जनक के पुत्र आयस्थूण के प्रति उपदेश देकर कहता भया कि जो कोई इस मन्थ को सूखे वृक्ष पर डाल देवे तो उसमें से नई डालियां निकल आवें और पत्तियाँ लग जायँ ॥ १० ॥

## मन्त्रः ११

एतमु हैव जानकिरायस्थूणः सत्यकामाय जाबालायान्तेवासिन उक्त्वोवाचापि य एनꣳ शुष्के स्थाणौ निषिञ्चेज्जायेरञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति ॥

### पदच्छेदः ।

एतम्, उ, ह, एव, जानकिः, आयस्थूणः, सत्यकामाय, जाबालाय, अन्तेवासिने, उक्त्वा, उवाच, अपि, यः, एनम्, शुष्के, स्थाणौ, निषिञ्चेत्, जायेरन्, शाखाः, प्ररोहेयुः, पलाशानि, इति ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

ह उ=फिर । जानकिः=जनक के पुत्र । आयस्थूणः=आयस्थूण । एतम् एव=इसी होमविधि को । उक्त्वा=उपदेश देकर । अन्तेवासिने=अपने शिष्य । जाबालाय=जबल के पुत्र । सत्यकामाय=सत्यकाम के प्रति । उवाच=कहता भया कि । यः=जो कोई यज्ञकर्ता । एनम्=इस मन्थ को । शुष्के=सूखे । स्थाणौ=वृक्ष पर । अपि=भी । निषिञ्चेत्=डाल देवे तो । शाखाः=उसमें से डालियां । जायेरन्=निकल आवें । + च=और । पलाशानि=पत्तियां । प्ररोहेयुः इति=लग जायँ ।

### भावार्थ ।

इसके पश्चात् जनक के पुत्र आयस्थूण इसी होमविधि को अपने शिष्य जबल के पुत्र सत्यकाम को उपदेश देकर कहता भया कि जो कोई इस मन्थ को सूखे वृक्ष पर डाल देवे तो उसमें से डालियां निकल आवें और पत्तियां लग जायँ ॥ ११ ॥

## मन्त्रः १२

एतमु हैव सत्यकामो जाबालोऽन्तेवासिभ्य उक्त्वो-वाचापि य एनᳪ शुष्के स्थाणौ निषिञ्चेज्जायेरञ्छाखाः प्ररोहेयुः पलाशानीति तमेतं नापुत्राय वाऽनन्तेवासिने वा ब्रूयात् ॥

पदच्छेदः ।

एतम्, उ, ह, एव, सत्यकामः, जाबालः, अन्तेवासिभ्यः, उक्त्वा, उवाच, अपि, यः, एनम्, शुष्के, स्थाणौ, निषिञ्चेत्, जायेरन्, शाखाः, प्ररोहेयुः, पलाशानि, इति, तम्, एतम्, न, अपुत्राय, वा, अनन्तेवासिने, वा, ब्रूयात् ॥

अन्वय-पदार्थ ।

ह उ=फिर । जाबालः=जबल का पुत्र । सत्यकामः=सत्य-काम । एतम् एव=इसी होमविधि को । अन्तेवासिभ्यः=अपने शिष्यों से । उक्त्वा=कह कर । उवाच=कहता भया कि । यः=जो कोई । एनम्=इस मन्थ को । शुष्के=सूखे । स्थाणौ=वृक्ष पर । अपि=भी । निषिञ्चेत्=डाल देवे तो । शाखाः=उसमें से डालियां । जायेरन्=निकल आवें । + च=और । पलाशानि=पत्तियां । प्ररोहेयुः इति=लग जायँ । वा=परन्तु । तम्=उस । एतम्=इस मन्थ को । अपुत्राय=अपुत्र । वा=और । अनन्तेवासिने=अशिष्य के प्रति । न=न । ब्रूयात्=उपदेश करे ।

भावार्थ ।

इसी प्रकार हे सौम्य ! जबल का पुत्र सत्यकाम इसी होमविधि को अपने शिष्यों के प्रति उपदेश करके उनसे

कहता भया कि जो कोई इस मन्थ को सूखे वृक्ष पर डाल देवे तो उसमें से डालियां निकल आवें और पत्तियां लग जायँ परन्तु इस मन्थ यानी इस होमविधि का उपदेश अपुत्र और अशिष्य को न देवे ॥ १२ ॥

## मन्त्रः १३

चतुरौदुम्बरो भवत्यौदुम्बरः स्रुव औदुम्बरश्चमस औदुम्बर इध्म औदुम्बर्या उपमन्थन्यौ दश ग्राम्याणि धान्यानि भवन्ति व्रीहियवास्तिलमाषा अणुप्रियङ्गवो गोधूमाश्च मसूराश्च खल्वाश्च खलकुलाश्च तान्पिष्टान्दधनि मधुनि घृत उपसिञ्चत्याज्यस्य जुहोति ॥

इति तृतीयं ब्राह्मणम् ॥ ३ ॥

### पदच्छेदः।

चतुरौदुम्बरः, भवति, औदुम्बरः, स्रुवः, औदुम्बरः, चमसः, औदुम्बरः, इध्मः, औदुम्बर्यौ, उपमन्थन्यौ, दश, ग्राम्याणि, धान्यानि, भवन्ति, व्रीहियवाः, तिलमाषाः, अणु-प्रियङ्गवः, गोधूमाः, च, मसूराः, च, खल्वाः, च, खलकुलाः, च, तान्, पिष्टान्, दधनि, मधुनि, घृते, उपसिञ्चति, आज्यस्य, जुहोति ॥

### अन्वय-पदार्थ।

चतुरौदुम्बरः भवति=गूलर के चार प्रकार के पात्र होते हैं। औदुम्बरः=गूलर का। स्रुवः=स्रुवा। औदुम्बरः चमसः=गूलर का प्याला। औदुम्बरः=गूलर की। इध्मः=

लकड़ी । औदुम्बर्यौ=गूलर की । उपमन्थन्यौ=उपमन्थनी । + च=और । दश=दश प्रकार के । ग्राम्याणि=गांव में उत्पन्न होनेवाले । धान्यानि=धान्य । भवन्ति=यज्ञ विषे होते हैं । ते=वे । व्रीहियवाः=धान, जव । तिलमाषाः=तिल, उड़द । अणुप्रियङ्गवः=अणुवा, ककुनी । गोधूमाः=गेहूं । मसूराः= मसूर । च=और । खल्वाः=मटर । खलकुलाः=कुलथी हैं । तान् पिष्टान्=तिन पिसे हुये धान्यों को । दधनि=दही में । मधुनि=शहद में । + च=और । घृते=घी में । उपसिञ्चति= मिलावे । +च पुनः=और फिर । आज्यस्य=घृत का । जुहोति= होम करे ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! होमकर्म करने में जो पात्र और अन्नादिकों की आवश्यकता है उसके विधान को लिखते हैं—गूलर की लकड़ी के चार प्रकार के पात्र होते हैं, एक तो गूलर का स्रुवा होता है, दूसरा गूलर का प्याला होता है, तीसरी समिधा होती है, चौथे गूलर के उपमन्थनी पात्र होते हैं और जो दश प्रकार के अन्न ग्राम में पैदा होते हैं वह यह हैं:—व्रीहि, जव, तिल, माष, ककुनी और अणुवा, गेहूं, मसूर, मटर, कुलथी इन सबको अच्छी तरह से पीस कर एक में मिलावे और उसमें दही, मधु और घृत डाले और फिर इसके पीछे घृत की आहुति देवे ॥ १३ ॥

इति तृतीयं ब्राह्मणम् ॥ ३ ॥

# अथ चतुर्थं ब्राह्मणम् ।

## मन्त्रः १

एषां वै भूतानां पृथिवी रसः पृथिव्या आपोऽपामो-
षधय ओषधीनां पुष्पाणि पुष्पाणां फलानि फलानां
पुरुषः पुरुषस्य रेतः ॥

### पदच्छेदः ।

एषाम्, वै, भूतानाम्, पृथिवी, रसः, पृथिव्याः, आपः,
अपाम्, ओषधयः, ओषधीनाम्, पुष्पाणि, पुष्पाणाम्,
फलानि, फलानाम्, पुरुषः, पुरुषस्य, रेतः ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

एषाम्=इन । भूतानाम्=पांच महाभूतों का । वै=निश्चय
करके । रसः=सार । पृथिवी=पृथिवी है । पृथिव्याः=पृथिवी
का । + रसः=सार । आपः=जल हैं । अपाम्=जल का ।
+ रसः=सार । ओषधयः=ओषधियां हैं । ओषधीनाम्=
ओषधियों का । + रसः=सार । पुष्पाणि=फूल हैं । पुष्पा-
णाम्=फूलों का । + रसः=सार । फलानि=फल हैं । फलानाम्=
फलों का । + रसः=सार । पुरुषः=पुरुष है । पुरुषस्य=पुरुष
का । + रसः=सार । रेतः=वीर्य है ॥

### भावार्थ ।

हे सौम्य ! इस चतुर्थ ब्राह्मण में श्रीमन्थाख्यकर्म के
उपदेश के पश्चात् उत्तम सुयोग्य संतान के चाहनेवाले
मनुष्य के लिये रजोवीर्य की प्रशंसा की जाती है—हे सौम्य !
पांच जो महाभूत हैं उनका सार पृथिवी है, पृथिवी का सार

जल है, जल का सार गेहूं, धान आदि ओषधियां हैं, ओष-धियों का सार पुष्प हैं, पुष्पों का सार फल हैं, फलों का सार पुरुष है, पुरुष का सार रेत ( वीर्य ) है ॥ १ ॥

## मन्त्रः २

**स ह प्रजापतिरीक्षांचक्रे हन्तास्मै प्रतिष्ठां कल्पयानीति स स्त्रियꣳ ससृजे ताꣳ सृष्ट्वाऽध उपास्त तस्मात्स्त्रियमध उपासीत स एतं प्राञ्चं ग्रावाणमात्मन एव समुदपारयत्तेनैनामभ्यसृजत ॥**

### पदच्छेदः ।

सः, ह, प्रजापतिः, ईक्षांचक्रे, हन्त, अस्मै, प्रतिष्ठाम्, कल्पयानि, इति, सः, स्त्रियम्, ससृजे, ताम्, सृष्ट्वा, अधः, उपास्ते, तस्मात्, स्त्रियम्, अधः, उपासीत, सः, एतम्, प्राञ्चम्, ग्रावाणम्, आत्मनः, एव, समुदपारयत्, तेन, एनाम्, अभ्यसृजत ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

सः=वह । प्रजापतिः=प्रजापति । ह=अवश्य । हन्त=कृपा के साथ । ईक्षांचक्रे=देखता भया यानी विचार करता भया कि । अस्मै=इस पुरुष के उत्पन्न करनेवाले वीर्य को । प्रतिष्ठाम्=प्रतिष्ठा को । कल्पयानि=देऊं यानी शुभस्थान देऊं । इति=ऐसा सोच कर । सः=वह प्रजापति । स्त्रियम्=स्त्री को । ससृजे=उत्पन्न करता भया । + पुनः=फिर । ताम्=उस स्त्री को । सृष्ट्वा=उत्पन्न करके उसके साथ । अधः उपास्ते=मैथुन करता भया । तस्मात्=इसी कारण । स्त्रियम्=स्त्री के साथ । अधः उपासीत=मैथुन लोग करें । हि=क्योंकि । सः=इह

प्रजापति । आत्मनः=अपने । एतम्=इस । प्राञ्चम्=योनिविषे जानेवाले । +प्रजननेन्द्रियम्=प्रजननेन्द्रिय को । समुदपारयत्= फलप्रद सामर्थ्य से पूर्ण करता भया । + च पुनः=और फिर । तेन=तिस ऐसी इन्द्रिय करके । एनाम्=उस स्त्री से । अभ्यसृजत=संसर्ग करता भया ।

### भावार्थ ।

हे सौम्य ! वह प्रजापति सृष्टि के पहिले बड़ी अनुग्रह के साथ विचार करता भया कि इस पुरुष के उत्पन्न करने-वाले वीर्य को कोई शुभस्थान में दूं ताकि वह विशेष फल-दायक हो, ऐसा सोचने पर उसने स्त्री जाति को उत्पन्न किया और उत्पन्न करके उसके साथ मैथुनकर्म करता भया, फिर वह प्रजापति अपने प्रकृष्टगामी प्रजनन इन्द्रिय को उस स्त्री के उपस्थ में स्थापित करता भया ( जैसे वाजपेय यज्ञ में सोम-लता से रस निकालने के निमित्त सिल पर लोढ़ा स्थापित करते हैं ) और फिर उसी अपनी इन्द्रिय करके उस स्त्री से पुत्रोत्पत्ति-निमित्त संसर्ग करता भया इसलिये स्वभार्या स्त्री के साथ पुत्रोत्पत्तिनिमित्त सबको संसर्ग करना चाहिये ॥ २ ॥

### मन्त्रः ३

**तस्या वेदिरुपस्थो लोमानि बर्हिश्चर्माधिषवणे समिद्धो मध्यतस्तौ मुष्कौ स यावान्ह वै वाजपेयेन यजमानस्य लोको भवति तावानस्य लोको भवति य एवं विद्वान-धोपहासं चरत्यासाᳪ स्त्रीणाᳪ सुकृतं वृङ्क्तेऽथ य इदम-विद्वानधोपहासं चरत्यस्य स्त्रियः सुकृतं वृञ्जते ॥**

## पदच्छेदः ।

तस्या, वेदिः, उपस्थः, लोमानि, बर्हिः, चर्म, अधिषवणे, समिद्धः, मध्यतः, तौ, मुष्कौ, सः, यावान्, ह, वै, वाजपेयेन, यजमानस्य, लोकः, भवति, तावान्, अस्य, लोकः, भवति, यः, एवम्, विद्वान्, अधोपहासम्, चरति, आसाम्, स्त्रीणाम्, सुकृतम्, वृङ्क्ते, अथ, यः, इदम्, अविद्वान्, अधोपहासम्, चरति, अस्य, स्त्रियः, सुकृतम्, वृञ्जते ॥

## अन्वय-पदार्थ ।

तस्याः=उस स्त्री की । उपस्थः=उपस्थ इन्द्रिय । ह वै=निश्चय करके । वेदिः=वेदी है । लोमानि=लोम । बर्हिः=कुश हैं । तौ=वे दोनों । मुष्कौ=योनि समीप मांसखण्ड । अधिषवणे=सोमलता के फल हैं । चर्म=चर्म । + आनडुहम् + चर्म=बैल का चर्म है जो यज्ञ विषे रक्खा जाता है । मध्यतः=बीच का कुण्ड । समिद्धः=प्रदीप्त अग्नि है । वाजपेयेन=वाजपेय करके । यावान्=जितना । यजमानस्य=यजमान को । लोकः=लोक का प्राप्ति । भवति=होती है । तावान्=उतना ही । लोकः=लोक । अस्य=इस पुरुष के मैथुनकर्मी को । भवति=होता है । यः=जो उपासक । एवम्=इस प्रकार । विद्वान्=जानता हुआ । अधोपहासम्=मैथुन को । चरति=करता है । + सः=वह । आसाम्=इन । स्त्रीणाम्=स्त्रियों के । सुकृतम्=पुण्य को । वृङ्क्ते=प्राप्त होता है । अथ=और । यः=जो । इदम्=इस बात को । अविद्वान्=नहीं जानता हुआ । अधोपहासम्=मैथुन को । चरति=करता है । अस्य=उसके । सुकृतम्=पुण्य को । स्त्रियः=स्त्रियां । वृञ्जते=हर लेती हैं ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! इस स्त्री का सारा शरीर यज्ञ का साधन है, और उसकी उपस्थ इन्द्रिय पवित्र वेदी है, लोम कुशा हैं, और जो उपस्थ समीपस्थ दो मांसखण्ड हैं वही सोमलता के फल हैं और जो चर्म है वह बैल के चर्म के सदृश है जो वाजपेय यज्ञ में रक्खा जाता है । उपस्थ इन्द्रिय के बीच का कुण्ड प्रदीप्त अग्नि है जो इस अग्नि में जब वीर्यरूपी होम द्रव्य का हवन किया जाता है तो जितना फल यानी लोकादि वाजपेय यज्ञ करके होता है उतनाही फल लोकादि की प्राप्ति-रूप इस यज्ञ करके होता है जो उपासक इस प्रकार जानता हुआ मैथुन कर्म करता है वह इन स्त्रियों के पुण्य को प्राप्त होता है अर्थात् जो उपासक इस प्रकार जानता हुआ स्वभार्या से मैथुनकर्म करता है वह उस स्त्री के पुण्यकर्म के फल को प्राप्त होता है और जो ऐसा नहीं जानता हुआ मैथुनकर्म करता है उसके पुण्यकर्म को स्त्रियां हर लेती हैं ॥ ३ ॥

मन्त्रः ४

एतद्ध स्म वै तद्विद्वानुद्दालक आरुणिराहैतद्ध स्म वै तद्विद्वान्नाको मौद्गल्य आहैतद्ध स्म वै तद्विद्वान्कुमारहारित आह बहवो मर्या ब्राह्मणायना निरिन्द्रिया विसुकृतोऽस्मा-ल्लोकात्प्रयन्ति य इदमविद्वाꣳसोऽधोपहासं चरन्तीति बहु वा इदꣳ सुप्तस्य वा जाग्रतो वा रेतः स्कन्दति ॥

पदच्छेदः ।

एतत्, ह, स्म, वै, तत्, विद्वान्, उद्दालकः, आरुणिः,

अ.ह, एतत् , ह, स्म, वै, तत् , विद्वान् , नाकः, मौद्गल्यः, आह, एतत् , ह, स्म, वै, तत्, विद्वान्. कुमारहारितः, आह, बहवः, मर्याः, ब्राह्मणायनाः, निरिन्द्रियाः, विसुकृतः, अस्मात् , लोकात् , प्रयन्ति, ये, इदम् , अविद्वांसः, अधोपहासम्, चरन्ति. इति, बहु, वा, इदम् , सुप्तस्य, वा, जाग्रतः, वा, रेतः, स्कन्दति ॥

## अन्वय-पदार्थ ।

आरुणिः=अरुण का पुत्र । विद्वान्=विद्वान् । उद्दालकः=उद्दालक ने । तत्=तिस । एतत्=इस मैथुनकर्म को । + इति=ऐसा । आह स्म=कहा है । + च=और । तत्=तिसी । एतत्=इस मैथुनकर्म को । मौद्गल्यः=मुद्गल का पुत्र । विद्वान्=विद्वान् । नाकः=नाक ने । ह वै=स्पष्ट । + इति=ऐसा । आह स्म=कहा । + च=और । तत्=तिसी । एतत्=इस मैथुनकर्म को । विद्वान्=विद्वान् । कुमारहारितः=कुमारहारित ने । ह वै=स्पष्ट । इति=ऐसा । आह स्म=कहा है कि । + ते=वे । बहवः=बहुत से । मर्याः=मरणधर्मी । निरिन्द्रियाः=इन्द्रियों के विषयों में आसक्त हुये । विसुकृतः=पुण्यरहित । ब्राह्मणायनाः=जातिमात्र के ब्राह्मण । अस्मात् लोकात्=इस लोक से यानी शरीर से । प्रयन्ति=दूसरी योनि को प्राप्त होते हैं । ये=जो । इदम्=इस उक्त मैथुन को । अविद्वांसः=न जानते हुए । अधोपहासम् चरन्ति इति=विधिरहित मैथुन को करते हैं । + च=और । यदि=अगर । सुप्तस्य=सोये हुये पुरुष का । वा=अथवा । जाग्रतः=जागते हुए पुरुष का । बहु=बहुत । वा=या । +अल्पम्=कम । इदम्=यह । रेतः=वीर्य । स्कन्दति=गिर जाय तो । + सः=वह । + प्रायश्चित्तम्=प्रायश्चित्त । + कुर्यात्=करे ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! इस मैथुनकर्म की प्रशंसा अरुण के पुत्र विद्वान् उद्दालक ऋषि ने की है, और वैसेही मुद्गल के पुत्र विद्वान् नाक ने की है, तिसी कर्म की प्रशंसा कुमारहारित ने की है, इन लोगों का यह कहना है कि बहुत से मरणधर्मी इन्द्रियों के विषयों में आसक्त हुये पुण्यरहित नाममात्र के ब्राह्मण इस योनि से दूसरी योनि को प्राप्त होते हैं। जो मैथुनकर्म की विधि को नहीं जानते हुये और उसके तात्पर्य को न समझते हुये मैथुनकर्म करते हैं, हे सौम्य ! इन ऋषियों की आज्ञा है कि अगर सोये हुये पुरुष का अथवा जागते हुये पुरुष का वीर्य बहुत या कम गिर जाय तो वह प्रायश्चित्त अवश्य करे ॥ ४ ॥

मन्त्रः ५

तदभिमृशेदनु वा मन्त्रयेत यन्मेऽद्य रेतः पृथिवीमस्कान्त्सीद्यदोषधीरप्यसरद्यदपः इदमहं तद्रेत आददे पुनर्मामैत्विन्द्रियं पुनस्तेजः पुनर्भगः पुनरग्निर्धिष्ण्या यथास्थानं कल्पन्तामित्यनामिकाङ्गुष्ठाभ्यामादायान्तरेण स्तनौ वा भ्रुवौ वा निमृज्यात् ॥

पदच्छेदः ।

तत्, अभिमृशेत्, अनु, वा, मन्त्रयेत्, यत , मे, अद्य, रेतः, पृथिवीम्, अस्कान्त्सीत् , यत्, ओषधीः, अपि, असरत्, यत् , अपः, इदम् , अहम् , तत् , रेतः, आददे, पुनः, माम् , एतु, इन्द्रियम् , पुनः, तेजः, पुनः, भर्गः, पुनः,

अग्निर्धिष्ण्याः, यथास्थानम्, कल्पन्ताम्, इति, अनामिकाङ्गुष्ठाभ्याम्, आदाय, अन्तरेण, स्तनौ, वा, भ्रुवौ, वा, निमृज्यात् ॥

## अन्वय-पदार्थ ।

तत्=निकले हुये उस वीर्य को। अभिमृशेत्=स्पर्श करे। वा=और। मन्त्रयेत=उसके ऊपर हाथ रख कर मन्त्र पढ़े कि। यत्=जो। अद्य=आज। मे=मेरा। रेतः=वीर्य। पृथिवीम्=पृथिवी पर। अस्कान्त्सीत्=गिरता भया। यत्=जो वीर्य। ओषधीः=ओषधी पर। अपसरत्=गिरा है। यत्=जो वीर्य। अपः=जल में। अपसरत्=गिरा है। तत्=उसी। इदम्=इस। रेतः=वीर्य को। अहम्=मैं। आददे=ग्रहण करता हूं। पुनः=फिर। तत्=वही। इन्द्रियम्=इन्द्रिय शक्ति। माम्=मुझको। एतु=प्राप्त होवे। पुनः=फिर। + तत्=वही। तेजः=कान्ति। + एतु=मुझको प्राप्त होवे। पुनः=फिर। तत्=वही। भर्गः=ज्ञान। एतु=मुझको मिले। + च=और। अग्निर्धिष्ण्याः=अग्नि में रहनेवाले देवता। तत्=उसी वीर्य को। यथास्थानम्=यथोचित स्थान पर। कल्पन्ताम्=रक्खें। इति=ऐसा। + उक्त्वा=कह कर। अनामिकाङ्गुष्ठाभ्याम्=अंगुष्ठ और अनामिका करके। आदाय=वीर्य को उठाकर। स्तनौ=दोनों स्तनों के बीच में। वा=और। भ्रुवौ=दोनों भौंहों के। अन्तरेण=बीच में। निमृज्यात्=मार्जन करे।

## भावार्थ ।

हे सौम्य! जिस पुरुष का वीर्य स्खलित होगया है, उसको चाहिये कि उस गिरे हुये वीर्य को स्पर्श करे, और उसके ऊपर हाथ रख कर मन्त्र पढ़े कि जो आज मेरा वीर्य

पृथिवी पर गिर पड़ा है, और जो वीर्य ओषधी पर गिर पड़ा है, जो वीर्य जल में गिर पड़ा है, उस वीर्य को मैं ग्रहण करता हूं, और फिर उसके द्वारा वही इन्द्रियशक्ति मुझको प्राप्त होवे, वही कान्ति मुझ को प्राप्त होवे, वही ज्ञान मुझको प्राप्त होवे, और अग्नि आदि देवता उस मेरे वीर्य को यथोचित स्थान पर स्थापित करें, ऐसा कह कर उसको चाहिये कि उस गिरे हुये वीर्य को अंगुष्ठ और अनामिका से उठा कर दोनों स्तनों के बीच में अथवा दोनों भौंहों के बीच में लगावे ॥ ५ ॥

## मन्त्रः ६

**अथ यद्युदक आत्मानं पश्येत्तदभिमन्त्रयेत मयि तेज इन्द्रियं यशो द्रविणꣳ सुकृतमिति श्रीर्ह वा एषा स्त्रीणां यन्मलोद्वासास्तस्मान्मलोद्वाससं यशस्विनीमभिक्रम्योपमन्त्रयेत ॥**

### पदच्छेदः ।

अथ, यदि, उदके, आत्मानम्, पश्येत्, तत्, अभिमन्त्रयेत, मयि, तेजः, इन्द्रियम्, यशः, द्रविणम्, सुकृतम्, इति, श्रीः, ह, वा, एषा, स्त्रीणाम्, यत्, मलोद्वासाः, तस्मात्, मलोद्वाससम्, यशस्विनीम्, अभिक्रम्य, उपमन्त्रयेत् ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

अथ=और । यदि=जो । उदके=जल में । आत्मानम्=अपने गिरते हुये वीर्य को । + परिपश्येत्=देखे तो । तत्=उस जल को । अभिमन्त्रयेत=अभिमन्त्रण करे यह कहता हुआ कि ।

मयि=मेरे विषे जो । तेजः=शरीर की कान्ति है । इन्द्रियम्= इन्द्रियशक्ति है । यशः=यश है । द्रविणम्=द्रव्य है । सुकृतम्= पुण्य है । + तानि=उनको । + देवाः=देवता । + कल्पयन्तु= स्थित रक्खें । ह वै=और । यत्=जो । मलोद्वासाः=स्वच्छवस्त्र धारण किये हुये है । एषा इति=यह ऐसी मेरी स्त्री । स्त्रीणाम्= स्त्रियों में । श्रीः=लक्ष्मी है । तस्मात्=तिसी कारण । + इति= ऐसी । मलोद्वाससम्=स्वच्छवस्त्रधारिणी । यशस्विनीम्=यश-वाली स्त्री को । अभिगम्य=प्राप्त हो कर । उपमन्त्रयेत=एकान्त में बैठ कर सन्तान की उत्पत्ति के लिये विचार करे ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! ऐसा कभी कभी देखने में आया है कि अधम नर स्त्री के साथ जल में क्रीड़ा करके या अकेला ही स्नान करते समय अपने वीर्य को जल में गिरा देते हैं, ऐसे दुष्टकर्म के रोकने के लिये कहते हैं कि यदि जल में अपने वीर्य को गिरते हुये देखे तो उस जल को अभिमन्त्रण करे यह कहता हुआ कि हे भगवन् ! इस भ्रष्टकर्म से जो मेरे शरीर की कान्ति, यश, वित्त और पुण्य नष्ट हुये हैं उनको देवता मेरे लिये देवें, और मैं पुनः ऐसे नीचकर्म को न करूंगा अब स्त्री की पवित्रता को दिखलाते हैं, यह कहते हुये कि जो स्वच्छ वस्त्र धारण किये विवाहिता मेरी स्त्री है वह सब स्त्रियों में श्रेष्ठ है, मेरे घर की शोभा है, संपत्ति है, लक्ष्मी है, इस लिये ऐसी स्वच्छवस्त्रधारिणी और यशस्विनी स्त्री को प्राप्त होकर एकान्त विषे सन्तान उत्पत्ति के लिये संसर्ग करे, और अपनी विवाहिता स्त्री का निरादर न करे, और न अपने इन्द्रिय को कहीं दूषित करे ॥ ६ ॥

## मन्त्रः ७

सा चेदस्मै न दद्यात्काममेनामवक्रीणीयात्सा चेदस्मै नैव दद्यात्काममेनां यष्ट्या वा पाणिना वोपहत्यातिक्रामेदिन्द्रियेण ते यशसा यश आददे इत्ययशा एव भवति ॥

### पदच्छेदः।

सा, चेत्, अस्मै, न, दद्यात्, कामम्, एनाम्, अवक्रीणीयात्, सा, चेत्, अस्मै, न, एव, दद्यात्, कामम्, एनाम्, यष्ट्या, वा, पाणिना, वा, उपहत्य, अतिक्रामेत्, इन्द्रियेण, ते, यशसा, यशः, आददे, इति, अयशाः, एव, भवति ॥

### अन्वय-पदार्थ।

चेत्=अगर। सा=वह स्त्री। अस्मै=पुरुष के। कामम्=कामना को। न=न। दद्यात्=देवे यानी पूर्ण न करे तो। एनाम्=इस स्त्री को। अवक्रीणीयात्=उसकी इच्छा अनुसार द्रव्य अथवा आभूषणों करके राज़ी करे। + च=और। चेत्=अगर। सा=वह स्त्री। अस्मै=इस पुरुष के लिये। + अद्य=अब भी। कामम्=अभीष्ट काम को। न दद्यात्=न देवे यानी पूर्ण न करे तो। एनाम्=इस स्त्री को। यष्ट्या=दण्ड का भय दिखा करके। वा=अथवा। पाणिना=हाथ से। उपहत्य=समझा करके कहे कि अहम्=मैं। यशसा=यश के हेतु। इन्द्रियेण=अपनी इन्द्रिय करके। ते=तेरे। यशः=यश को। आददे=लेलूंगा। इति=ऐसा कहने से। अयशाः=अयशी के। + भयात्=भय से। + सा=वह। एव=अवश्य। भवति=राजी हो जाय। तदा=तब। अतिक्रामेत्=उसके साथ गमन करे।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! अब यह दिखलाते हैं कि अगर स्त्री लक्ष्मीरूप नहीं है, यानी पतिमनो अनुसारिणी नहीं है तो फिर उसके साथ कैसा बर्ताव करना चाहिये, यदि किसी कारण सन्तान उत्पत्ति के लिये पति के साथ भोग करने को वह उद्यत नहीं होती है तो पुरुष को चाहिये कि उसको उसकी इच्छानुसार द्रव्य अथवा आभूषण दे कर प्रसन्न करे अगर वह स्त्री तब भी उसकी कामना को पूरा न करे तो उस स्त्री को दण्ड का भय दिखाकर अथवा हाथ से पकड़ कर समझावे कि हे सुन्दरि ! अगर तू मेरी कामना को पूर्ण न करेगी तो सन्तान करके जो यश स्त्री को होता है उस तेरे यश को अपने यश के साथ नष्ट कर दूंगा यानी मैं जन्मभर ब्रह्मचारी रहूंगा और इसी कारण तेरे सन्तान न होगी और इसी कारण तू जन्म भर अयशी बनी रहेगी, और सन्तान के अभाव के कारण तुझको अनेक प्रकार का क्लेश होता रहेगा ऐसा कहने से जब वह स्त्री राजी हो जाय तब उससे समागम करे ॥ ७ ॥

मन्त्रः ८

सा चेदस्मै दद्यादिन्द्रियेण ते यशसा यश आदधामीति यशस्विनावेव भवतः ॥

पदच्छेदः ।

सा, चेत्, अस्मै, दद्यात्, इन्द्रियेण, ते, यशसा, यशः, आदधामि, इति, यशस्विनौ, एव, भवतः ॥

अन्वय-पदार्थ ।

चेत्=अगर । सा=वह स्त्री । अस्मै=पुरुष के लिये । + कामम्=अभीष्ट को । दद्यात्=देवे यानी राजी होवे तो । + सः=वह । + ब्रूयात्=कहे कि । यशसा=यश के हेतु । इन्द्रियेण=अपनी इन्द्रिय करके । ते=तेरे लिये । यशः=यश को । आदधामि=देता हूं । इति=ऐसा कह कर । + तौ=वे दोनों । एव=अवश्य । यशस्विनौ=यशवाले । भवतः=होवें यानी समागम करें ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! अगर वह स्त्री सन्तानार्थ अपने को समर्पण करे तो पुरुष को चाहिये कि वह इसकी प्रशंसा इस प्रकार करे । हे सुन्दरि ! मैं यश के हेतु अपनी इन्द्रिय करके तेरे यश को देता हूं, इस प्रकार वे दोनों दम्पती लोक में यश को प्राप्त होते हैं ॥ ८ ॥

मन्त्रः ९

स यामिच्छेत्कामयेत मेति तस्यामर्थं निष्ठाय मुखेन मुखꣳ संधायोपस्थमस्या अभिमृश्य जपेदङ्गादङ्गात्संभवसि हृदयादधिजायसे स त्वमङ्गकषायोऽसि दिग्धविद्धमिव मादयेमाममूं मयाति ॥

पदच्छेदः ।

सः, याम्, इच्छेत्, कामयेत, मा, इति, तस्याम्, अर्थम्, निष्ठाय, मुखेन, मुखम्, संधाय, उपस्थम्, अस्याः, अभिमृश्य, जपेत्, अङ्गात्, अङ्गात्, संभवसि, हृदयात्, अधिजायसे, सः, त्वम्, अङ्गकषायः, असि, दिग्धविद्धम्, इव, मादय, इमाम्, अमूम्, मयि, इति ॥

## अन्वय-पदार्थ ।

याम्=जिस स्त्री के प्रति । + यदा=जब । सः=वह पुरुष । इति=ऐसा । इच्छेत्=चाहे कि । + सा=वह स्त्री । मा=मेरे साथ । कामयेत=प्रेम करे तो । तस्याम्=उस स्त्री में । अर्थम्=अपने प्रजनन इन्द्रिय को । निष्ठाय=रखकर । मुखेन=मुख से । मुखम्=मुख को । संधाय=मिला कर । अस्याः=उस स्त्री के । उपस्थम्=उपस्थ इन्द्रिय को । अभिमृश्य=स्पर्श करके । जपेत्=नीचे लिखे हुये मन्त्र को जप करे । अङ्गात् अङ्गात्=अङ्ग अङ्ग से । संभवसि= हे वीर्य ! तू उत्पन्न होता है । + च=और । + विशेषतः=खास कर । हृदयात्=हृदय से । अधिजायसे=उत्पन्न होता है । सः=वही । त्वम्=तू । + मम=मेरे । अङ्गकषायः=अङ्ग का रस । असि=है । + वीर्य=हे वीर्य ! । दिग्धविद्धम् इव=विपलिप्त शरविद्धा मृगी के समान । अमूम्=उस । इमाम्=इस मेरी स्त्री को । मयि=मेरे विषे । मादय=मदान्वित कर ।

## भावार्थ ।

जब पति अपनी स्त्री के प्रति इच्छा करे कि वह स्त्री मेरे वश में रहे तो उसको चाहिये कि उस स्त्री में अपनी प्रजनन इन्द्रिय को रख कर मुख से मुख मिला कर उस स्त्री की उपस्थ इन्द्रिय को स्पर्श करके नीचे लिखे हुये मन्त्र का जप करे "अङ्गादङ्गादित्यादि" जिसका अर्थ यह है कि हे वीर्य ! तू मेरे अङ्ग अङ्ग से उत्पन्न हुआ है, और खास करके हृदय से, तू मेरे हर एक अङ्ग का रस है, हे वीर्य ! तू इस मेरी स्त्री को मेरे विषे ऐसी मदान्वित कर दे यानी वश में कर दे जैसे विपलिप्तशरविद्ध मृगी व्याध के वश में हो जाती है ॥ ६ ॥

## मन्त्रः १०

अथ यामिच्छेन्न गर्भं दधीतेति तस्यामर्थं निष्ठाय मुखेन मुखꣳ संधायाभिप्राण्यापान्यादिन्द्रियेण ते रेतसा रेत आदद इत्यरेता एव भवति ॥

### पदच्छेदः ।

अथ, याम्, इच्छेत्, न, गर्भम्, दधीत, इति, तस्याम्, अर्थम्, निष्ठाय, मुखेन, मुखम्, संधाय, अभिप्राण्य, अपान्यात्, इन्द्रियेण, ते, रेतसा, रेतः, आददे, इति, अरेताः, एव, भवति ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

+ इयम्=यह मेरी स्त्री । गर्भम्=गर्भ को । न=न । दधीत=धारण करे । अथ=अगर । इति=ऐसी । याम्=जिस स्त्री के प्रति । इच्छेत्=पुरुष इच्छा करे तो । तस्याम्=उस स्त्री में । अर्थम्=प्रजननेन्द्रिय को । निष्ठाय=रख कर । मुखेन=मुख से । मुखम्=मुख को । संधाय=मिला कर । अभिप्राण्य=उद्दीपन कर । अपान्यात्=मैथुन करे । + एवम्ब्रुवन्=यह कहता हुआ कि । + अहम्=मैं । इन्द्रियेण=अपनी इन्द्रिय करके । + च=और । रेतसा=वीर्य करके । ते=तेरे । रेतः=वीर्य को । आददे=खींचता हूं । इति=ऐसा करने से । + सा=वह । अरेताः=वीर्यरहित । एव=अवश्य । भवति=हो जाती है यानी गर्भधारण योग्य नहीं रहती है ।

### भावार्थ ।

हे सौम्य ! यदि स्त्री विवाह के पश्चात् चाहे कि मैं गर्भ धारण न करूं, और परोपकार में अपने समय को

व्यतीत करूं तो पति को चाहिये कि उस स्त्री में अपनी प्रजनन इन्द्रिय को रखकर और मुख से मुख को मिला कर स्त्री के काम को उद्दीपन करके मैथुन करे यह कहता हुआ कि मैं अपनी इन्द्रिय करके और वीर्य करके तेरे वीर्य को आकर्षण करता हूं, ऐसा करने से वह स्त्री वीर्यरहित हो जाती है, यानी गर्भ धारण योग्य नहीं रहती है ॥ १० ॥

## मन्त्रः ११

**अथ यामिच्छेद्दधीतेति तस्यामर्थं निष्ठाय मुखेन मुखꣳ संधायापान्याभिप्राण्यादिन्द्रियेण ते रेतसा रेत आदधामीति गर्भिण्येव भवति ॥**

### पदच्छेदः ।

अथ, याम्, इच्छेत्, दधीत, इति, तस्याम्, अर्थम्, निष्ठाय, मुखेन, मुखम्, संधाय, अपान्य, अभिप्राण्यात्, इन्द्रियेण, ते, रेतसा, रेतः, आदधामि, इति, गर्भिणी, एव, भवति ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

**अथ**=इसके बाद । + **सः**=वह पुरुष । **याम्**=जिस स्त्री के । + **प्रति**=प्रति । **इच्छेत्**=चाहे कि । + **सा**=वह । + **गर्भम्**=गर्भ को । **दधीत इति**=धारण करे तो । **तस्याम्**=उस स्त्री में । **अर्थम्**=अपनी प्रजनन इन्द्रिय को । **निष्ठाय**=रख कर । **मुखेन**=मुख से । **मुखम्**=मुख को । **संधाय**=मिलाकर । **अपान्य**=प्रवेश कर । **अभिप्राण्यात्**=उद्दीपन करे यानी भोग करे । + **च**=और । **इति**=ऐसा । **आह**=कहे कि । **रेतसा**=वीर्यदान देनेवाली ।

इन्द्रियेण=अपनी इन्द्रिय के साथ। ते=तेरे। रेतः=वीर्य को। आदधामि=स्थापित करता हूं। + तदा=तब। + सा=वह स्त्री। एव=अवश्य। गर्भिणी=गर्भवती। भवति=होती है।

भावार्थ।

अगर पुरुष चाहे कि मेरी स्त्री गर्भ को धारण करे तो वह अपनी स्त्री की योनि में प्रजननेन्द्रिय को रखकर मुख से मुख मिला कर और प्रवेश करके और उद्दीपन करके भोग करे, और उसी स्त्री से कहे कि वीर्य दान देनेवाली अपनी प्रजनन इन्द्रिय के साथ तेरे रज को स्थापित करता हूं तब वह स्त्री अवश्य गर्भवती हो जाती है ॥ ११ ॥

मन्त्रः १२

अथ यस्य जायायै जारः स्यात्तं चेद् द्विष्यादामपात्रेऽग्निमुपसमाधाय प्रतिलोमꣳ शरबर्हिःस्तीर्त्वा तस्मिन्नेताः शरभृष्टीः प्रतिलोमाः सर्पिषाऽक्ता जुहुयान्मम समिद्धेऽहौषीः प्राणापानौ त आददेऽसाविति मम समिद्धेऽहौषीः पुत्रपशूꣳस्त आददेऽसाविति मम समिद्धेऽहौषीरिष्टासुकृते त आददेऽसाविति मम समिद्धेऽहौषीराशापराकाशौ त आददेऽसाविति स वा एष निरिन्द्रियो विसुकृतोऽस्माल्लोकात्प्रैति यमेवंविद्ब्राह्मणः शपति तस्मादेवंविच्छ्रोत्रियस्य दारेण नोपहासमिच्छेदुत ह्येवंवित्परो भवति ॥

पदच्छेदः ।

अथ, यस्य, जायायै, जारः, स्यात्, तम्, चेत्, द्विष्यात्, आमपात्रे, अग्निम्, उपसमाधाय, प्रतिलोमम्, शरबर्हिः, स्तीर्त्वा, तस्मिन्, एताः, शरभृष्टीः, प्रतिलोमाः, सर्पिषा, अक्ताः, जुहुयात्, मम, समिद्धे, अहौषीः, प्राणापानौ, ते, आददे, असौ, इति, मम, समिद्धे, अहौषीः, पुत्रपशून्, ते, आददे, असौ, इति, मम, समिद्धे, अहौषीः, इष्टासुकृते, ते, आददे, असौ, इति, मम, समिद्धे, अहौषीः, आशापराकाशौ, ते, आददे, असौ, इति, सः, वा, एषः, निरिन्द्रियः, विसुकृतः, अस्मात्, लोकात्, प्रैति, यम्, एवंवित्, ब्राह्मणः, शपति, तस्मात्, एवंवित्, श्रोत्रियस्य, दारेण, न, उपहासम्, इच्छेत्, उत, हि, एवंवित्, परः, भवति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

चेत् उत=यदि । यस्य=जिस । जायायै=स्त्री के लिये । जारः=कोई जार । स्यात्=होवे । अथ=और । तम्=उसके साथ । + पतिः=उसका पति । द्विष्यात्=द्वेष करना चाहे तो । आमपात्रे=मिट्टी के कच्चे बर्तन में । अग्निम्=अग्नि को । उपसमाधाय=रख करके । +सर्वम्=सब कर्म "परिस्तरणादि"। प्रतिलोमम्=उलटा । + कुर्यात्=करे । + च=और । शरबर्हिः= सिरकी को । स्तीर्त्वा=उलटी बिछा कर । तस्मिन्=उस अग्नि में । सर्पिषा=घी करके । अक्ताः=तर की हुईं । प्रतिलोमाः= उलटी । एताः=इन । शरभृष्टीः=सिरकियों को । जुहुयात्= हवन करे । + इदं ब्रुवन्=यह कहता हुआ कि । + अरे= अरे दुष्ट ! । + त्वम्=तू ने । मम=मेरी । समिद्धे=प्रदीप्त योषाग्नि में । अहौषीः=होम किया है । + अतः=इसलिये ।

ते=तेरे । प्राणापानौ=प्राण अपान को । आददे=मैं हरे लेता हूँ । असौ=उस शत्रु का नाम लेकर । इति=ऐसा । + ब्रूयात्=कहे कि । + त्वम्=तूने । मम=मेरी । समिद्धे=प्रदीप्त योषाग्नि में । अहौषीः=आहुति दी है । + अतः=इसलिये । ते=तेरे । पुत्रपशून्=सन्तान और पशुओं को । आददे=नाश करता हूं । असौ=उस शत्रु का नाम लेकर । इति=ऐसा । + ब्रूयात्=कहे कि । + त्वम्=तूने । मम=मेरा । समिद्धे=प्रदीप्त योषाग्नि में । अहौषीः=आहुति दी है । + अतः=इसलिये । ते=तेरे । इष्टासुकृते=इष्ट और सुकृत के कर्मों को । आददे=मैं हरता हूं । असौ=उस शत्रु का नाम लेकर । इति=ऐसा । ब्रूयात्=कहे कि । + त्वम्=तूने । मम=मेरी । समिद्धे=प्रदीप्त योषाग्नि में । अहौषीः=होम किया है । + अतः=इसलिये । ते=तेरी । आशापराकाशौ=आशाओं को । आददे=हर लेता हूँ । असौ=उस शत्रु का नाम लेकर । इति=ऐसा । + ब्रूयात्=कहे कि । एवंवित्=ऐसा जाननेवाला । ब्राह्मणः=ब्राह्मण । यम्=जिसको । शपति=शाप देता है । सः=वह । एषः=यह । निरिन्द्रियः=विषयासक्त । विसुकृतः=पापी शत्रु । वै=अवश्य । अस्मात्=इस । लोकात्=लोक से । प्रैति=मर कर चला जाता है । तस्मात्=इस लिये । एवंवित्=ऐसा जाननेवाला पुरुष । श्रोत्रियस्य=वेद के पढ़नेवाले की । दारेण=स्त्री के । + सह=साथ । उपहासम्=उपहास को । न=न । इच्छेत्=इच्छा करे । हि=क्योंकि । एवंवित्=ऐसा श्रोत्रिय ब्राह्मण । परः=उसका शत्रु । भवति=बन जाता है ।

भावार्थ ।

यदि स्त्री का कोई जार हो, और उस जार के साथ उसका पति द्वेष करना चाहे, तो एक मिट्टी के कच्चे वर्तन

में अग्नि को रख करके और परिस्तरणादि कर्म को उलटा करे, और सिरकी को उलटी बिछाकर उस बर्तन में रक्खी हुई अग्नि में घी करके तर की हुई इन उलटी सिरकियों को हवन करे, यह कहता हुआ कि अरे दुष्ट ! तूने मेरी प्रदीप्त योपाग्नि में होम किया है, इसलिये मैं तेरे प्राण, अपान को हर लेता हूं, फिर उस शत्रु का नाम लेकर ऐसा कहे कि अरे दुष्ट ! तूने मेरी प्रदीप्त योपाग्नि में आहुति दी है, इसलिये मैं तेरे सन्तान और पशुओं को नाश किये देता हूं, फिर उस शत्रु का नाम लेकर ऐसा कहे कि हे दुष्ट ! तूने मेरी प्रदीप्त योपाग्नि में आहुति दी है, इसलिये मैं तेरे इष्ट और सुकृत कर्मों के फल को हर लेता हूं, फिर उस शत्रु का नाम लेकर ऐसा कहे कि अरे दुष्ट ! तूने मेरी प्रदीप्त योपाग्नि में होम किया है, इसलिये मैं तेरी सब आशाओं को हर लेता हूं, फिर उस शत्रु का नाम लेकर ऐसा कहे कि इस प्रकार का जाननेवाला ब्राह्मण जिसको शाप देता है वह विषयासक्त पापी शत्रु इस लोक से मरकर चला जाता है, इसलिये ऐसा जाननेवाला पुरुष वेद पढ़ने-वाले की स्त्री के साथ उपहास की इच्छा न करे, क्योंकि ऐसा श्रोत्रिय ब्राह्मण उसका शत्रु बन जाता है ॥ १२ ॥

मन्त्रः १३

अथ यस्य जायामार्त्तवं विन्देत्त्र्यहं कंꣳसेन पिबेद्-हतवासा नैनां वृषलो न वृषल्युपहन्यात्रिरात्रान्त आप्लुत्य व्रीहीनवघातयेत् ॥

## पदच्छेदः ।

अथ, यस्य, जायाम्, आर्त्तवम्, विन्देत्, त्र्यहम्, कंसेन, पिबेत्, अहतवासाः, न, एनाम्, वृषलः, न, वृषली, उपहन्यात्, त्रिरात्रान्ते, आप्लुत्य, व्रीहीन्, अव-घातयेत् ॥

## अन्वय-पदार्थ ।

अथ=इसके उपरान्त । यस्य=जिसकी । जायाम्=स्त्री । आर्त्तवम् विन्देत्=कपड़ों से हो । + सा=वह स्त्री । कंसेन=कांसे के बर्त्तन के द्वारा । त्र्यहम् + न पिबेत्=तीन दिन तक पानी न पीवे । + च=और । अहतवासाः + स्यात्=कपड़े न धोवे । + च=और । एनाम्=इसको । वृषलः=शूद्र । न=न । उपहन्यात्=छूवे । वृषली=शूद्र की स्त्री भी । + एनाम्=उसको । न=न । + उपहन्यात्=छूवे । त्रिरात्रान्ते=तीन दिन के पीछे । + सा=वह स्त्री । आप्लुत्य=नहा कर । व्रीहीन्=चरु बनाने के लिये धान । अवघातयेत्=कूटकर तैयार करे ।

## भावार्थ ।

अगर स्त्री रजस्वला धर्म से होय तो उसको चाहिये कि वह तीन दिन तक कांसे के वर्त्तन में न खावे, न पीवे और न कपड़ा धोवे, और उसको शूद्र या शूद्री न छूवे और न वह शूद्र या शूद्री को छूवे, तीन दिन के पीछे स्नान करके चरु बनाने के लिये धान को कूटकर तैयार करे ॥ १३ ॥

## मन्त्रः १४

स य इच्छेत्पुत्रो मे शुक्लो जायेत वेदमनुब्रुवीत

सर्वमायुरियादिति क्षीरौदनं पाचयित्वा सर्पिष्मन्तमश्नीयातामीश्वरौ जनयितवै ॥

पदच्छेदः ।

सः, यः, इच्छेत्, पुत्रः, मे, शुक्लः, जायेत, वेदम्, अनुब्रुवीत, सर्वम्, आयुः, इयात्, इति, क्षीरौदनम्, पाचयित्वा, सर्पिष्मन्तम्, अश्नीयाताम्, ईश्वरौ, जनयितवै ॥

अन्वय-पदार्थ ।

मे=मेरे । शुक्लः=गौरवर्ण का । पुत्रः=पुत्र । जायेत=उत्पन्न होवे । वेदम् अनुब्रुवीत=वेद का पढ़नेवाला होवे । सर्वम्=पूर्ण । आयुः=आयु को । इयात्=प्राप्त होवे । इति=ऐसा । यः=जो । सः=वह पुरुष । इच्छेत्=इच्छा करे तो । क्षीरौदनम्=खीर । पाचयित्वा=पकाकर । + च=और । सर्पिष्मन्तम्=घृतयुक्त । + कृत्वा=करके । अश्नीयाताम्=दोनों स्त्री पुरुष खावें । + तदा=तब । जनयितवै=ऐसे पुत्र उत्पन्न करने में । + तौ=वे दोनों । ईश्वरौ=समर्थ । स्याताम्=होवें ।

भावार्थ ।

जो पुरुष ऐसी इच्छा करे कि मेरे गौरवर्ण का लड़का होय, और वेद का पढ़नेवाला होय, और पूर्ण आयु को प्राप्त होवे, तो उसको चाहिये कि खीर पकाकर, और उसमें घी डालकर वह और उसकी स्त्री दोनों खावें, ऐसा करने से वे दोनों ऐसे लड़के के उत्पन्न करने में समर्थ होते हैं ॥ १४ ॥

मन्त्रः १५

अथ य इच्छेत्पुत्रो मे कपिलः पिङ्गलो जायेत द्वौ

**वेदावनुब्रुवीत सर्वमायुरियादिति दध्योदनं पाचयित्वा सर्पिष्मन्तमश्नीयातामीश्वरौ जनयितवै ॥**

## पदच्छेदः ।

अथ, यः, इच्छेत्, पुत्रः, मे, कपिलः, पिङ्गलः, जायेत, द्वौ, वेदौ, अनुब्रुवीत, सर्वम्, आयुः, इयात्, इति, दध्योदनम्, पाचयित्वा, सर्पिष्मन्तम्, अश्नीयाताम्, ईश्वरौ, जनयितवै ॥

## अन्वय-पदार्थ ।

**अथ**=और । **यः**=जो पुरुष । **इच्छेत्**=इच्छा करे कि । **मे**=मेरा । **पुत्रः**=पुत्र । **कपिलः**=गौरवर्णवाला । **जायेत**=हो । + **अथवा**=अथवा । **पिङ्गलः**=पिङ्गलवर्णवाला । + **जायेत**=हो । + **च**=और । **द्वौ**=दो । **वेदौ**=वेदों का । **अनुब्रुवीत**=वक्ता हो । **सर्वम्**=पूर्ण । **आयुः**=आयु को । **इयात्**=प्राप्त हो तो । + **तौ**=स्त्री पुरुष । **दध्योदनम्**=दही-चावल । **पाचयित्वा**=पकवाकर । **सर्पिष्मन्तम्**=घृतयुक्त । + **कृत्वा**=करके । **अश्नीयाताम्**=खावें तो । **इति**=ऐसा करने से । **जनयितवै**=अभीष्ट पुत्र उत्पन्न करने के लिये । **ईश्वरौ**=समर्थ । + **स्याताम्**=होंगे ।

## भावार्थ ।

जो पुरुष इच्छा करे कि मेरा पुत्र गौरवर्णवाला हो अथवा पिंगल वर्णवाला हो और दो वेदों का वक्ता हो और पूर्ण आयु को प्राप्त हो तो स्त्री-पुरुष दही-चावल पका कर और उसमें घृत डालकर खावें ऐसा करने से वे दोनों अभीष्ट पुत्र के उत्पन्न करने में समर्थ होंगे ॥ १५ ॥

## मन्त्रः १६

अथ य इच्छेत्पुत्रो मे श्यामो लोहिताक्षो जायेत त्रीन्वेदाननुब्रुवीत सर्वमायुरियादित्युदौदनं पाचयित्वा सर्पिष्मन्तमश्नीयातामीश्वरौ जनयितवै ॥

### पदच्छेदः।

अथ, यः, इच्छेत्, पुत्रः, मे, श्यामः, लोहिताक्षः, जायेत, त्रीन्, वेदान्, अनुब्रुवीत, सर्वम्, आयुः, इयात्, इति, उदौदनम्, पाचयित्वा, सर्पिष्मन्तम्, अश्नीयाताम्, ईश्वरौ, जनयितवै ॥

### अन्वय-पदार्थ।

अथ=और। यः=जो पुरुष। इच्छेत्=इच्छा करे कि। मे=मेरा। पुत्रः=पुत्र। श्यामः=श्यामवर्णवाला। जायेत=उत्पन्न होवे। लोहिताक्षः=लालनेत्रवाला। + जायेत=होवे। + च=और। त्रीन्=तीन। वेदान्=वेदों को। अनुब्रुवीत=वक्ता होवे। + च=और। सर्वम्=पूर्ण। आयुः=आयु को। इयात्=प्राप्त होवे तो। + दम्पती=स्त्री पुरुष। उदौदनम्=जल में भात। पाचयित्वा=रंधवाकर। सर्पिष्मन्तम्=घृतयुक्त। + कृत्वा=करके। अश्नीयाताम्=खावें। इति=ऐसा करने से। जनयितवै=अभीष्ट पुत्र पैदा करने के लिये। + तौ=वे। ईश्वरौ=समर्थ। + स्याताम्=होंगे।

### भावार्थ।

जो पुरुष इच्छा करे कि मेरा पुत्र श्यामवर्णवाला हो, और उसके नेत्र लाल हों, तीन वेदों का वक्ता हो, और पूर्ण आयु का हो तो उस

को और उसकी स्त्री को चाहिये कि जल में चावल को पकाकर और घृत मिलाकर खावें, ऐसा करने से वे दोनों अभीष्ट पुत्र के पैदा करने में समर्थ होते हैं ॥ १६ ॥

## मन्त्रः १७

अथ य इच्छेद् दुहिता मे पण्डिता जायेत सर्वमायुरियादिति तिलौदनं पाचयित्वा सर्पिष्मन्तमश्नीयातामीश्वरौ जनयितवै ॥

### पदच्छेदः ।

अथ, यः, इच्छेत्, दुहिता, मे, पण्डिता, जायेत, सर्वम्, आयुः, इयात्, इति, तिलौदनम्, पाचयित्वा, सर्पिष्मन्तम्, अश्नीयाताम्, ईश्वरौ, जनयितवै ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

अथ=और । यः=जो पुरुष । इच्छेत्=इच्छा करे कि । मे=मेरी । दुहिता=कन्या । पण्डिता=गृह कर्म में निपुण । जायेत=होवे । + च=और । सर्वम्=पूर्ण । आयुः=आयु को । इयात्=प्राप्त होवे तो । तिलौदनम्=तिल-चावल । पाचयित्वा=पकवा कर । सर्पिष्मन्तम्=घृतयुक्त । + कृत्वा=करके । + दम्पती=स्त्री-पुरुष । अश्नीयाताम्=खावें । इति=ऐसा करने से । जनयितवै=अभीष्ट पुत्री पैदा करने के लिये । + तौ=वे । ईश्वरौ=समर्थ । + स्याताम्=होंगे ।

### भावार्थ ।

अगर पुरुष इच्छा करे कि मेरे को ऐसी कन्या उत्पन्न हो जो गृह के कार्य में निपुण हो, पूर्ण आयु वाली हो तो

स्त्री पुरुष को चाहिये कि तिल-चावल पकाकर और उसमें घृत मिला कर खावें, ऐसा करने से वे अभीष्ट पुत्री के उत्पन्न करने में समर्थ होते हैं ॥ १७ ॥

## मन्त्रः १८

**अथ य इच्छेत्पुत्रो मे पण्डितो विगीतः समितिङ्गमः शुश्रूषितां वाचं भाषिता जायेत सर्वान्वेदाननुब्रुवीत सर्वमायुरियादिति मांꣳसौदनं पाचयित्वा सर्पिष्मन्तमश्नीयातामीश्वरौ जनयितवा औक्षेण वाऽऽर्षभेण वा ॥**

### पदच्छेदः ।

अथ, यः, इच्छेत्, पुत्रः, मे, पण्डितः, विगीतः, समितिङ्गमः, शुश्रूषिताम्, वाचम्, भाषिता, जायेत, सर्वान्, वेदान्, अनुब्रुवीत, सर्वम्, आयुः, इयात्, इति, मांसौदनम्, पाचयित्वा, सर्पिष्मन्तम्, अश्नीयाताम्, ईश्वरौ, जनयितवै, औक्षेण, वा, आर्षभेण, वा ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

अथ=और । यः=जो पुरुष । इच्छेत्=इच्छा करे कि । मे=मेरा । पुत्रः=पुत्र । पण्डितः=विद्वान् । विगीतः=प्रसिद्ध । समितिङ्गमः=सभा जीतनेवाला । शुश्रूषिताम्=प्रिय । वाचम्=बात का । भाषिता=वक्ता । जायेत=होवे । सर्वान्=सब । वेदान्=वेदों का । अनुब्रुवीत=जाननेवाला । + च=और । सर्वम्=सब । आयुः=आयु को । इयात्=प्राप्त होवे तो । मांसौदनम्=मांस और चावल । पाचयित्वा=पकवाकर । सर्पिष्मन्तम्=घृतयुक्त करके । + दम्पती=स्त्री पुरुष ।

अश्नीयाताम्=खावें । इति=ऐसा करने से । + तौ=वे स्त्री पुरुष । जनयितवै=अभीष्ट पुत्र पैदा करने के लिये । ईश्वरौ= समर्थ । + स्याताम्=होंगे । + परम्=परन्तु । + तत्=वह ओदन । औक्षेण=सांड के मांस के साथ । वा=अथवा । आर्षभेण= किसी बड़े बैल के मांस के साथ । + पच्यात्=पकावे ।

भावार्थ ।

जो पुरुष चाहे कि मेरा पुत्र विद्वान् और महतीसभा का जीतनेवाला हो, मधुरभाषी हो, सब वेदों का ज्ञाता हो, पूर्ण आयुवाला हो तो मांस और चावल पकाकर उसमें घृत डाल कर दोनों खावें, ऐसा करने से वे अभीष्ट पुत्र के पैदा करने में समर्थ होते हैं, परन्तु चावल सांड के मांस के साथ अथवा किसी बड़े बैल के मांस के साथ पकाये जावें ॥ १८ ॥

## मन्त्रः १९

अथाभिप्रातरेव स्थालीपाकावृताऽऽज्यं चेष्टित्वा स्थालीपाकस्योपघातं जुहोत्यग्नये स्वाहाऽनुमतये स्वाहा देवाय सवित्रे सत्यप्रसवाय स्वाहेति हुत्वोद्धृत्य प्राश्नाति प्राश्येतरस्याः प्रयच्छति प्रक्षाल्य पाणी उदपात्रं पूरयित्वा तेनैनां त्रिरभ्युक्षत्युत्तिष्ठातो विश्वावसोऽन्यामिच्छ प्रपूर्व्यां संजायां पत्या सहेति ॥

पदच्छेदः ।

अथ, अभिप्रातः, एव, स्थालीपाकावृताऽऽज्यम्, चेष्टित्वा, स्थालीपाकस्य, उपघातम्, जुहोति, अग्नये, स्वाहा, अनुमतये, स्वाहा, देवाय, सवित्रे, सत्यप्रसवाय, स्वाहा, इति, हुत्वा,

उद्धृत्य, प्राश्नाति, प्राश्य, इतरस्याः, प्रयच्छति, प्रक्षाल्य, पाणी, उदपात्रम्, पूरयित्वा, तेन, एनाम्, त्रिः, अभ्युक्षति, उत्तिष्ठ, अतः, विश्वावसो, अन्याम्, इच्छ, प्रपूर्व्याम्, संजायाम्, पत्या, सह, इति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

अथ=तत्पश्चात् । अभिप्रातः एव=बड़े प्रातःकाल । स्थालीपाकावृताऽऽज्यम् चेष्टित्वा=स्थालीपाक की विधि के अनुसार घी संस्कार करके । स्थालीपाकस्य=स्थालीपाक को । उपघातम्=स्पर्श करके । जुहोति=हवन करे । + एवम् ब्रुवन्= यह कहता हुआ कि । अग्नये स्वाहा=अग्नि के लिये आहुति देता हूं मैं । अनुमतये स्वाहा=अनुमति देवता के लिये आहुति देता हूं मैं । देवाय सवित्रे सत्यप्रसवाय स्वाहा=सत्य है प्रसव जिसका यानी बुद्धि का देनेवाला है जो उस प्रकाशमान सूर्य के लिये आहुति देता हूं मैं । इति=इस प्रकार । हुत्वा=होम करके । उद्धृत्य=बचे हुये चरु को निकाल कर । प्राश्नाति=पुरुष खाय । + च=और । प्राश्य=खाकर फिर । इतरस्याः=स्त्री को । प्रयच्छति=देवे । + च=और । पाणी=हाथ को । प्रक्षाल्य=धो कर । उदपात्रम्=जलपात्र को । पूरयित्वा=भर कर । तेन= उस जल से । एनाम्=उस स्त्री को । त्रिः=तीन बार । + मन्त्रेण=मन्त्र पढ़कर । अभ्युक्षति=मार्जन करे । + एवम्ब्रुवन्= यह कहता हुआ कि । विश्वावसो=हे गन्धर्व ! । अतः=इस मेरी स्त्री से । उत्तिष्ठ=अलग हो । अन्याम्=और । प्रपूर्व्याम्=किसी दूसरी युवा को प्राप्त हुई । पत्या=पति के । सह=साथ । + संक्रीडमानाम्=खेलनेवाली । संजायाम्=स्त्री को । इच्छ इति=इच्छा कर ।

भावार्थ ।

तत् पश्चात् बड़े प्रातःकाल स्थालीपाक की विधि के अनुसार चरु को पकाकर, और उसको घी से संस्कार करके, और फिर स्पर्श करके हवन करे, यह मन्त्र पढ़ता हुआ "अग्नये स्वाहा, अनुमतये स्वाहा, देवाय सवित्रे सत्यप्रसवाय स्वाहा" जिसका अर्थ यह है कि अग्नि के लिये आहुति को देता हूं मैं, अनुमति देवता के लिये आहुति देता हूं मैं, सत्य है प्रसव जिसका यानी जो वृद्धि का देनेवाला है, उस प्रकाशमान सूर्य के लिये आहुति देता हूं मैं, इस प्रकार होम करके अवशिष्ट चरु को निकालकर पुरुष प्रथम खाय, और फिर स्त्री को देवे, और हाथ धोकर जलपात्र को भरे, और उस जल से स्त्री को तीन बार नीचे लिखे मन्त्र को पढ़कर मार्जन करे, "उत्तिष्ठातः विश्वावसोऽन्यामिच्छ प्रपूर्व्यां संजायां पत्या सहेति" जिसका अर्थ यह है कि हे गन्धर्व ! तू इस मेरी स्त्री से अलग हो, और किसी दूसरी युवा को प्राप्त हुई स्त्री जो पति के साथ खेलनेवाली हो, उसके निकट जाने की इच्छा कर, मेरी स्त्री को छोड़ दे ॥ १९ ॥

मन्त्रः २०

अथैनामभिपद्यतेऽमोऽहमस्मि सा त्वꣳ सा त्वमस्यमोऽहं सामाहमस्मि ऋक्त्वं द्यौरहं पृथिवी त्वं तावेहि सꣳरभावहै सह रेतो दधावहै पुꣳसे पुत्राय वित्तय इति ॥

पदच्छेदः ।

अथ, एनाम्, अभिपद्यते, अमः, अहम्, अस्मि, सा,

त्वम्, सा, त्वम्, असि, अमः, अहम्, साम्, अहम्, अस्मि, ऋक्, त्वम्, द्यौः, अहम्, पृथिवी, त्वम्, तौ, एहि, संरभावहै, सह, रेतः, दधावहै, पुंसे, पुत्राय, वित्तये, इति ॥

## अन्वय-पदार्थ।

अथ=इसके पश्चात्। एनाम्=इस स्त्री को यानी अपनी स्त्री के साथ। अभिपद्यते=प्राप्त होवे यानी उसको आलिङ्गन करे। + एवम्ब्रुवन्=यह कहता हुआ कि। अहम्=मैं। अमः=प्राण-स्थानीय। अस्मि=हूं। सा=वह। त्वम्=तू। + वाक्=वाणी-स्थानीय है। सा=वह। त्वम्=तू वाणी। असि=है। अहम्=मैं। अमः=प्राण हूं। साम=सामवेद के समान। अहम्=मैं। अस्मि=हूं। त्वम्=तू। ऋक्=ऋग्वेद के समान है। द्यौः=वर्षारूप वीर्य का देनेवाला आकाश। अहम्=मैं हूं। त्वम्=तू। पृथिवी=वीर्यधात्री पृथिवी है। एहि=आवो। तौ=वे दोनों हम। संरभावहै=मिलें। + च=और। पुंसे=पुरुषार्थ करने हारे। वित्तये=ज्ञानी। पुत्राय=पुत्र होने के लिये। रेतः=वीर्य को। सहद धावहै=एक साथ धारण करें।

## भावार्थ।

इसके पश्चात् अपनी स्त्री से आलिङ्गन करे, यह कहता हुआ कि मैं प्राणस्थानी हूं, तू वाणी है, मैं प्राण हूं यानी जैसे प्राण के आश्रय वाणी है, वैसे तू मेरे आश्रय है, मैं सामवेद के समान हूं, तू ऋग्वेद के समान है, मैं वर्षा रूप वीर्य का देनेवाला आकाश हूं, तू वीर्यधात्री पृथिवी है, आवो हम दोनों एकान्त विषे एकत्र होकर पुरुषार्थ करने हारे ज्ञानी पुत्र के लिये एक साथ ही वीर्य को धारण करें ॥ २० ॥

## मन्त्रः २१

अथास्या ऊरू विहापयति विजिहीथां द्यावापृथिवी इति तस्यामर्थं निष्ठाय मुखेन मुखꣳ संधाय त्रिरेनामनु-लोमामनुमार्ष्टि विष्णुर्योनिं कल्पयतु त्वष्टा रूपाणि पिꣳशतु आसिञ्चतु प्रजापतिर्धाता गर्भं दधातु ते गर्भं धेहि सिनीवालि गर्भं धेहि पृथुष्टुके गर्भं ते अश्विनौ देवावाधत्तां पुष्करस्रजौ ॥

### पदच्छेदः।

अथ, अस्याः, ऊरू, विहापयति, विजिहीथाम्, द्यावा-पृथिवी, इति, तस्याम्, अर्थम्, निष्ठाय, मुखेन, मुखम्, संधाय, त्रिः, एनाम्, अनुलोमाम्, अनुमार्ष्टि, विष्णुः, योनिम्, कल्पयतु, त्वष्टा, रूपाणि, पिंशतु, आसिञ्चतु, प्रजा-पतिः, धाता, गर्भम्, दधातु, ते, गर्भम्, धेहि, सिनीवालि, गर्भम्, धेहि, पृथुष्टुके, गर्भम्, ते, अश्विनौ, देवौ, आधत्ताम्, पुष्करस्रजौ ॥

### अन्वय-पदार्थ।

+ स्त्रीम्=स्त्री से । + आह=कहे कि । + द्यावापृथिवी=हे द्यौ और पृथिवीरूप स्त्री ! । विजिहीथाम्=हम दोनों अलग अलग होजायँ । इति=ऐसा कह कर । अथ=फिर पति । अस्याः=इस स्त्री के । ऊरू=ऊरू से । विहापयति=पृथक् होजावे । + पुनः=फिर । तस्याम्=उस स्त्री में । अर्थम्=प्रजनन इन्द्रिय को । निष्ठाय=रख कर । मुखेन=मुख से । मुखम्=मुख को । । संधाय=मिला कर । अनुलोमाम्=

उस अनुकूल । एनाम्=इस स्त्री को । त्रिः=तीन वार । अनुमार्ष्टि=मार्जन करे । + च=और । + इमम्=इस आगे वाले । + मन्त्रम्=मन्त्र को । + पठेत=पढ़े । विष्णुः= विष्णुदेव । योनिम्=तेरी योनि को । कल्पयतु=पुत्रोत्पत्ति के लिये समर्थ करे । त्वष्टा=सूर्यदेव । रूपाणि=तेरे पुत्र के प्रत्येक अङ्ग के रूप को । पिंशतु=देवे । प्रजापतिः=प्रजापति । + त्वयि=तेरे में । आसिञ्चतु=गर्भ को स्थापन करे यानी गर्भ गिरने न देवे । धाता=सूत्रात्मा । ते=तेरे । गर्भम्= गर्भ को । दधातु=धारण करे यानी गिरने न देवे । सिनीवालि=हे दर्शदेवता ! । गर्भम्=इस स्त्री के गर्भ को । धेहि=रख यानी गिरने न दे । पृथुष्टुके=स्तुति की गई है जिसकी ऐसी । + सिनीवालि=हे सिनीवाली देवी ! । गर्भम्= उस मेरी स्त्री के गर्भ को । धेहि=रख यानी रक्षा कर । पुष्करस्रजौ=कमल की माला को धारण किये हुये । देवौ=प्रकाशमान । अश्विनौ=सूर्य चन्द्र । ते=तेरे । गर्भम्= गर्भ को । आधत्ताम्=स्थापन करें यानी गिरने न देवें ।

## भावार्थ ।

हे सौम्य ! तत् पश्चात् स्त्री से कहे कि, हे द्यौ और पृथिवी के गुणों को धारण करनेवाली स्त्री ! हम तुम अलग अलग हों, ऐसा कहकर पति स्त्री से अलग होजाय, फिर स्त्री में प्रजनन इन्द्रिय को रख कर मुख से मुख मिलाकर उस अनु- कूल स्त्री का तीन वार मार्जन करे, और आगेवाला मन्त्र पढ़े, "विष्णुर्योनिं कल्पयतु त्वष्टा रूपाणि पिंशतु आसिञ्चतु प्रजापतिर्धाता गर्भं दधातु ते गर्भं धेहि सिनीवालि गर्भं धेहि पृथुष्टुके गर्भं ते अश्विनौ देवावाधत्तां पुष्करस्रजौ" जिसका

अर्थ यह है कि विष्णुदेव तेरी योनि को पुत्रोत्पत्ति के लिये समर्थ करें, सूर्यदेव तेरे पुत्र के हर एक अङ्ग में रूप देवे और प्रजापति तेरे वीर्य की रक्षा करे, सूत्रात्मा तेरे गर्भ की रक्षा करे, हे दर्शदेवता ! इस मेरी स्त्री के गर्भ की रक्षा कर, स्तुति की गई है जो ऐसी हे सिनीवाली देवी ! इस मेरी स्त्री के गर्भ की रक्षा कर, कमल की माला को धारण करनेवाले प्रकाशमान सूर्य-चन्द्र मेरी स्त्री के गर्भ की रक्षा करें ॥२१॥

## मन्त्रः २२

**हिरण्मयी अरणी याभ्यां निर्मन्थतामश्विनौ । तं ते गर्भं हवामहे दशमे मासि सूतये । यथाऽग्निगर्भा पृथिवी यथा द्यौरिन्द्रेण गर्भिणी । वायुर्दिशां यथा गर्भ एवं गर्भं दधामि तेऽसाविति ॥**

### पदच्छेदः ।

हिरण्मयी, अरणी, याभ्याम्, निर्मन्थताम्, अश्विनौ, तम्, ते, गर्भम्, हवामहे, दशमे, मासि, सूतये, यथा, अग्निगर्भा, पृथिवी, यथा, द्यौः, इन्द्रेण, गर्भिणी, वायुः, दिशाम्, यथा, गर्भः, एवम्, गर्भम्, दधामि, ते, असौ, इति ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

द्यावापृथिवी=द्यौ और पृथिवी । हिरण्मयी=प्रकाशरूप । अरणी=अरणि हैं । याभ्याम्=जिन करके । अश्विनौ=जैसे सूर्य और चन्द्रमा । + गर्भम्=गर्भ को । निर्मन्थताम्=मन्थन करते भये । + तद्वत्=उसी तरह । ते=वे । दशमे=दशवें । मासि=मास में । सूतये=पुत्र उत्पन्न होने के लिये । ते=तेरे । गर्भम्=गर्भ को । + दधावहे=स्थापित करें । यथा=जैसे ।

पृथिवी=पृथिवी । अग्निगर्भा=अग्नि करके गर्भवाली है । यथा=जैसे । द्यौः=द्यौ । इन्द्रेण=इन्द्र करके । गर्भिणी= गर्भवती है । यथा=जैसे । वायुः=वायु । दिशाम्=दिशाओं का । गर्भः=गर्भ है । एवम्=इसी प्रकार । ते=तेरे । गर्भम्= गर्भ को । असौ=वह । + अहम्=मैं । दधामि=स्थापित करता हूं । इति=ऐसा कहे ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! द्यौ और पृथिवी दोनों प्रकाशरूप अरणि हैं जिन करके जैसे सूर्य और चन्द्रमा पूर्वकाल में गर्भ को मन्थन करते भये वैसेही दशवें मास में पुत्र उत्पन्न होने के लिये तेरे उस गर्भ को हम दोनों स्थापित करें और जैसे पृथिवी अग्नि करके गर्भवती है, जैसे द्यौ इन्द्र करके गर्भवती है, जैसे दिशा वायु करके गर्भवती है, उसी प्रकार वह मैं तेरे गर्भ को स्थापित करता हूं ॥ २२ ॥

मन्त्रः २३

**सोष्यन्तीमद्भिरभ्युक्षति । यथा वायुः पुष्करिणीᳪं समिङ्गयति सर्वतः एवा ते गर्भ एजतु सहावैतु जरायुणा । इन्द्रस्यायं व्रजः कृतः सार्गलः सपरिश्रयः । तमिन्द्र निर्जहि गर्भेण सावराᳪं सहेति ॥**

पदच्छेदः ।

सोष्यन्तीम्, अद्भिः, अभ्युक्षति, यथा, वायुः, पुष्करिणीम्, समिङ्गयति, सर्वतः, एवा, ते, गर्भः, एजतु, सह, अवैतु, जरायुणा, इन्द्रस्य, अयम्, व्रजः, कृतः, सार्गलः, सपरिश्रयः, तम्, इन्द्र, निर्जहि, गर्भेण, सावराम्, सह, इति ॥

## अन्वय-पदार्थ ।

सोष्यन्तीम्=प्रसवोन्मुखी स्त्री को । + मन्त्रम्=नीचे का मन्त्र । + पठन्=पढ़ता हुआ । अद्भिः=जल करके । अभ्युक्षति=सिञ्चन करे । यथा=जैसे । वायुः=वायु । पुष्करणीम्=ताल के जल को । सर्वतः=सब ओर से । समिङ्गयति=चलायमान करता है । एवा=इसी तरह । ते=तेरा । गर्भः=गर्भ । एजतु=चलायमान होवे । + च=और । जरायुणा=गर्भवेष्टन चर्म के । सह=साथ । अवैतु=बाहर निकले । अयम्=यह । इन्द्रस्य=प्राण के नीचे जाने का । व्रजः=मार्ग । सार्गलः सपरिश्रयः कृतः=गर्भ का प्रतिबन्धक है यानी गर्भ गिरने नहीं देता । + तत्=सो । इन्द्र=हे प्राण ! । तम्=उस मार्ग को । प्राप्य=पाकर । गर्भेण=गर्भ के । सह=साथ । निर्जहि=निकल आ । + च=और । सावराम्=गर्भ की थैली को । + निर्गमय=निकाल ला ।

## भावार्थ ।

हे सौम्य ! प्रसवोन्मुखी स्त्री को नीचे लिखे मन्त्र को पढ़ता हुआ जल से सिञ्चन करे "यथा वायुः पुष्करणीं समिङ्गयति सर्वतः एवा ते गर्भ एजतु सहावैतु जरायुणा इन्द्रस्यायं व्रजः कृतः सार्गलः सपरिश्रयः तमिन्द्र निर्जहि गर्भेण सावरां सहेति" जिसका अर्थ यह है कि जैसे ताल के जल को वायु सब ओर चलायमान करता है उसी तरह से हे स्त्री! तेरा गर्भ भी चलायमान होवे, और वह गर्भवेष्टन चर्म के साथ बाहर निकल आये और जो प्राण के नीचे जाने का मार्ग है, वह गर्भ का प्रतिबन्धक होवे यानी गर्भ को गिरने न देवे, हे प्राण ! तू उस मार्ग को पाकर उस गर्भ के साथ निकल आ, और अपने साथ गर्भ की थैली को निकाल ला ॥ २३ ॥

## मन्त्रः २४

जातेऽग्निमुपसमाधायाङ्क आधाय कᳪसे पृषदाज्यᳪ संनीय । पृषदाज्यस्योपघातं जुहोत्यस्मिन्सहस्रं पुष्यासमेधमानः स्वे गृहे अस्योपसन्द्यां माच्छैत्सीत्प्रजया च पशुभिश्च स्वाहा । मयि प्राणाᳪस्त्वयि मनसा जुहोमि स्वाहा । यत्कर्मणाऽत्यरीरिचं यद्वा न्यूनमिहाकरं । अग्निष्टत्स्विष्टकृद्विद्वान्स्विष्टᳪ सुहुतं करोतु नः स्वाहेति ॥

पदच्छेदः ।

जाते, अग्निम्, उपसमाधाय, अङ्के, आधाय, कंसे, पृषदाज्यम्, संनीय, पृषदाज्यस्य, उपघातम्, जुहोति, अस्मिन्, सहस्रम्, पुष्यासम्, एधमानः, स्वे, गृहे, अस्य, उपसन्द्याम्, माच्छैत्सीत्, प्रजया, च, पशुभिः, च, स्वाहा, मयि, प्राणान्, त्वयि, मनसा, जुहोमि, स्वाहा, यत्, कर्मणा, अत्यरीरिचम्, यत्, वा, न्यूनम्, इह, अकरम्, अग्निः, तत्, स्विष्टकृत्, विद्वान्, स्विष्टम्, सुहुतम्, करोतु, नः, स्वाहा, इति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

जाते=लड़का होने पर । अग्निम्=अग्नि को । उपसमाधाय=स्थापन कर । अङ्के=गोद में । आधाय=बालक को लेकर । कंसे=कांसे के बर्त्तन में । पृषदाज्यम्=दधिमिश्रित घी को । संनीय=मिलाकर । पृषदाज्यस्य=उस दधिमिश्रित घी का । + अल्पम्=थोड़ा थोड़ा । + भागम्=भाग । + आदाय=लेकर । उपघातम्=बार बार । जुहोति=होम करे । + एवम्ब्रुवन्=यह कहता हुआ कि । अस्मिन्=इस । स्वे=अपने । गृहे=घर में । एधमानः=पुत्रादि करके बढ़ता हुआ मैं । सहस्रम्=

एक सहस्र मनुष्यों का । पुष्यासम्=पालन पोषण करनेवाला होऊं । + च=और । अस्य=इस मेरे पुत्र के । उपसन्द्याम्= वंश में । + श्रीः प्रजया च पशुभिः माच्छैत्सीत् स्वाहा= लक्ष्मी साथ संतान, द्रव्य और पशुओं के कभी विनाश को न प्राप्त होवे यानी तीनों बने रहें इतना पढ़कर आहुति देवे । च= और । मयि=मेरे विषे । + यः=जो । + प्राणाः=प्राण हैं । + तान्=उन । प्राणान्=प्राणों को । त्वयि=तेरे में । मनसा=मन द्वारा । जुहोमि स्वाहा=अर्पण करता हूं । + इति=ऐसा कहकर द्वितीय बार आहुति देवे । यत्=जो । अहम्=मैं । कर्मणा अत्यरी- रिचम्=अधिक कर्म करता भया हूँ । वा=अथवा । यत्=जो । इह न्यू- नम् अकरम्=न्यून कर्म करता भया हूं । तत्=उसको । विद्वान्= जानता हुआ । अग्निः=अग्नि । स्विष्टकृत्=उस किये हुये होम को सुहोम करनेवाला । + भूत्वा=होकर । नः=हमारे । स्विष्टम् करोतु=किये हुये कर्म को सुहुत यानी सुकर्म करे । स्वाहा इति=यह कहकर फिर आहुति देवे ।

## भावार्थ ।

जब लड़का पैदा हो जाय तब लड़के को गोद में लेकर और अग्नि को स्थापन कर कांसे के बर्त्तन में दधिमिश्रित घी को मिलाकर उस दधिमिश्रित घी का थोड़ा थोड़ा हवन नीचे लिखे मन्त्रों को पढ़कर करे, "अस्मिन्सहस्रं पुष्यास- मेधमानःस्वे गृहे । अस्योपसन्द्यां माच्छैत्सीत्प्रजया च पशु- भिश्च स्वाहा" जिसका अर्थ यह है कि, मैं अपने घर में पुत्र कलत्र आदि के साथ एक सहस्र मनुष्यों का पालन पोषण करने हारा होऊं, और इस मेरे पुत्र के वंश में लक्ष्मी, संतान, द्रव्य और पशु की सूरत में सदा बनी रहे, मन्त्र

पढ़ने के पश्चात् आहुति देवे फिर नीचे लिखे मन्त्र को पढ़े "मयि प्राणांस्त्वयि मनसा जुहोमि स्वाहा" जिसका अर्थ यह है, जो मेरे विषे प्राण हैं, उन प्राणों को मैं अपने पुत्र में मन द्वारा अर्पण करता हूं, ऐसा कहकर द्वितीय वार आहुति देवे, और फिर नीचे लिखे मन्त्र को पढ़े, "यत्कर्मणात्यरीरिचं यद्वा न्यूनमिहाकरम् । अग्निष्टत्स्विष्टकृद्विद्वान् स्विष्टं सुहुतं करोतु नः स्वाहेति" जिस का अर्थ यह है, जो मैं इस कर्म करके अधिक कर्म करता भया हूं, अथवा इस कर्म में जो न्यूनकर्म करता भया हूं, उसको जानता हुआ अग्नि इस मेरे किये हुये होम को सुहोम करनेवाला होकर हमारे किये हुये कर्म को सुकर्म करे, फिर मन्त्र पढ़ने के पश्चात् आहुति देवे ॥ २४ ॥

## मन्त्रः २५

**अथास्य दक्षिणं कर्णमभिनिधाय वाग्वागिति त्रिरथ दधि मधु घृतꣳ संनीयानन्तर्हितेन जातरूपेण प्राशयति । भूस्ते दधामि भुवस्ते दधामि स्वस्ते दधामि भूर्भुवः स्वः सर्वं त्वयि दधामीति ॥**

पदच्छेदः ।

अथ, अस्य, दक्षिणम्, कर्णम्, अभिनिधाय, वाक्, वाक्, इति, त्रिः, अथ, दधि, मधु, घृतम्, संनीय, अनन्तर्हितेन, जातरूपेण, प्राशयति, भूः, ते, दधामि, भुवः, ते, दधामि, स्वः, ते, दधामि, भूः, भुवः, स्वः, सर्वम्, त्वयि, दधामि, इति ॥

## अन्वय-पदार्थ ।

अथ=हवन कर्म के पीछे । अस्य=बालक के । दक्षिणम्=दहिने। कर्णम्=कान को। अभिनिधाय=स्पर्श करके। + तस्मिन्=उसमें। वाक्=वाक् । वाक्=वाक् । इति=ऐसा । त्रिः=तीन वार। + पिता=पिता। + जपति=उच्चारण करे। अथ=और। दधि=दही। घृतम्=घी । मधु=शहद । संनीय=मिलाकर। अनन्तर्हितेन जातरूपेण=केवल सोने के शलाके से। प्राशयति=चटावे। + एवम्ब्रुवन्=ऐसा कहता हुआ कि । भूः=हे भूः !। ते=तेरे लिये। दधामि=दध्यादिक वस्तु को रखता हूं। भुवः=हे भुवः ! । ते=तेरे लिये। दधामि=दध्यादिक वस्तु को रखता हूं। स्वः=हे स्वः !। ते=तेरे लिये । दधामि=दध्यादिक वस्तु को रखता हूं। भूः=हे भूः ! । भुवः=हे भुवः ! । स्वः=हे स्वः !। त्वयि=तेरे विषे। सर्वम्=सब बचे हुये को। दधामि इति=रखता हूं।

## भावार्थ ।

हे सौम्य ! हवनकर्म के पीछे बालक के दहिने कान में वाक् वाक् ऐसा तीन बार उच्चारण करे, और दही, घी, शहद मिलाकर सोने के शलाके से लड़के के मुँह में चटावे, ऐसा कहता हुआ कि, हे भूः ! तेरे लिये दध्यादि वस्तु को इसके मुख में रखता हूं, हे भुवः ! तेरे लिये इसके मुख में दध्यादि वस्तु रखता हूं, हे स्वः ! तेरे लिये इसके मुख में दध्यादि वस्तु रखता हूं, हे भूः ! हे भुवः ! हे स्वः ! तेरे निमित्त सब बचे हुये होम द्रव्य को इसके मुख में रखता हूं ॥ २५ ॥

## मन्त्रः २६

अथास्य नाम करोति वेदोऽसीति तदस्य तद्गुह्य-मेव नाम भवति ॥

पदच्छेदः ।

अथ, अस्य, नाम, करोति, वेदः, असि, इति, तत्, अस्य, तद्, गुह्यम्, एव, नाम, भवति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

अथ=इसके पीछे । + पिता=पिता । अस्य=इस बालक का । नाम=नामकरण । करोति=करे । त्वम्=तू । वेदः=वेद-स्वरूप यानी ब्रह्मरूप । असि इति=है ऐसा कहे । + च=और । + यत्=जो । तत्=वह नाम है । तत्=वह । अस्य=इस बालक का । गुह्यम्=गुप्त । नाम=नाम । एव=निश्चय करके । भवति=होता है ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! इसके पीछे पिता अपने लड़के का नामकरण करे और ऐसा कहे कि तू वेदस्वरूप यानी ब्रह्मस्वरूप है और जो यह वेद नाम उसका रक्खा गया है वह उस बालक का गुप्त नाम होता है ॥ २६ ॥

## मन्त्रः २७

अथैनं मात्रे प्रदाय स्तनं प्रयच्छति यस्ते स्तनः सशयो यो मयोभूर्यो रत्नधा वसुविद्यः सुदत्रः । येन विश्वा पुष्यसि वार्याणि सरस्वति तमिह धातवे करिति ॥

पदच्छेदः ।

अथ, एनम्, मात्रे, प्रदाय, स्तनम्, प्रयच्छति, यः, ते, स्तनः, सशयः, यः, मयोभूः, यः, रत्नधाः, वसुवित्, यः, सुदत्रः, येन, विश्वा, पुष्यसि, वार्याणि, सरस्वति, तम्, इह, धातवे, कः, इति ॥

अन्वय-पदार्थ ।

**अथ**=तत्पश्चात् । + **स्वाङ्कस्थम्**=अपनी गोद में रक्खे हुये । **एनम्**=उस बालक को । **मात्रे**=माता के प्रति । **प्रदाय**=देकर । **स्तनम्**=उसको स्तन । **प्रयच्छति**=प्रदान करे । **एवमब्रुवन्**=यह कहता हुआ कि । **सरस्वति**=हे सरस्वति ! । **यः**=जो । **ते**=तेरा । **सशयः**=सफल । **स्तनः**=स्तन है । **यः**=जो । **मयोभूः**=प्राणियों के पालनार्थ हुआ है । **यः**=जो स्तन । **रत्नधाः**=दुग्धधारक है । **यः**=जो । **वसुवित्**=कर्मफल का ज्ञाता है । + **च**=और । **सुदत्रः**=परम कल्याण का देनेवाला है । **येन**=जिस करके तू । **विश्वा**=संपूर्ण । **वार्याणि**=श्रेष्ठ प्राणियों को । **पुष्यसि**=पुष्ट करती है । **तम्**=उस स्तन को । **इह**=मेरी भार्या के स्तन में । **धातवे**=बालक के पीने के लिये । **कः इति**=प्रविष्ट कर ।

भावार्थ ।

हे सौम्य ! फिर पिता अपनी गोद में रक्खे हुये बालक को माता की गोद में देकर माता के स्तन के तरफ़ अभिमुख करावे और सरस्वती देवी की प्रार्थना करता हुआ कहे कि हे देवि ! जो तेरा स्तन सफल है और जो प्राणियों का पालन करने हारा है और जो दुग्धधारक है और जो

कर्मफल का ज्ञाता है और कल्याण फल का देनेवाला है जिस करके तू सम्पूर्ण प्राणियों को पुष्ट करती है उस अपने स्तन को मेरी भार्या के स्तन में बालक के पीने के लिये प्रविष्ट कर ॥ २७ ॥

## मन्त्रः २८

अथास्य मातरमभिमन्त्रयते । इलासि मैत्रावरुणी वीरे । वीरमजीजनत् । सा त्वं वीरवती भव याऽस्मान्वीरवतोऽकरदिति । तं वा एतमाहुरतिपिता बताभूरतिपितामहो बताभूः परमां बत काष्ठां प्रापच्छ्रिया यशसा ब्रह्मवर्चसेन य एवंविदो ब्राह्मणस्य पुत्रो जायत इति ॥

इति चतुर्थं ब्राह्मणम् ॥ ४ ॥

इति श्रीबृहदारण्यकोपनिषदि षष्ठोऽध्यायः ॥ ६ ॥

### पदच्छेदः ।

अथ, अस्य, मातरम्, अभिन्त्रयते, इला, असि, मैत्रावरुणी, वीरे, वीरम्, अजीजनत्, सा, त्वम्, वीरवती, भव, या, अस्मान्, वीरवतः, अकरत्, इति, तम्, वा, एतम्, आहुः, अतिपिता, बत, अभूः, अतिपितामहः, बत, अभूः, परमाम्, बत, काष्ठाम्, प्रापत्, श्रिया, यशसा, ब्रह्मवर्चसेन, यः, एवंविदः, ब्राह्मणस्य, पुत्रः, जायते, इति ॥

### अन्वय-पदार्थ ।

अथ=इसके उपरान्त । अस्य=उस बालक की । मातरम्=माता को । अभिमन्त्रयते=अभिमन्त्रण करे यानी उसकी प्रशंसा

करे कि । + त्वम्=तू । मित्रावरुणी=अरुन्धती तुल्य । असि=है । इला=तू पृथिवी तुल्य है यानी सब प्रकार के भोगसामग्री की देनेवाली । + असि=है । + त्वम्=तू । + मयि वीरे + निमित्ते वीरम् + पुत्रम्=मुझ वीर पुरुष के निमित्तकारण होने पर वीर पुत्र को । अजीजनत्=पैदा करती भई है । या=जो । + भवती=तू । अस्मान्=हमको । वीरवतः=वीर पुत्र युक्त । अकरत्=करती भई है । + अतः=इस लिये । सा=वह । त्वम्=तू । वीरवती=वीर पुत्रवाली । भव=हो । + अद्य=अब । + पुत्रम् + सम्बोध्य=पुत्र को सम्बोधन करके । + पिता आह=पिता कहता है कि । + पुत्र=हे पुत्र ! । + जनाः=लोग । + इति=ऐसा । + त्वाम्=तुझको । आहुः=कहैं कि । + त्वम्=तू । अतिपिता=अपने पिता से बढ़कर । अभूः=हुआ है । वत=यह बड़ा आश्चर्य है । + त्वम्=तू । अतिपितामहः=दादा से बढ़कर । अभूः=हुआ है । वत=यह बड़ा आश्चर्य है । + च=और । यः=जो । + त्वम्=तू । यशसा=यश करके । श्रिया=संपत्ति करके । ब्रह्मवर्चसा=ब्रह्मतेज करके । परमाम्=उत्तम । काष्ठाम्=बढ़ती को । प्रापत्=प्राप्त हुआ है । वत=यह बड़ा आश्चर्य है । एवंविदः=इस प्रकार पुत्रोत्पत्ति विधि के जानने-वाले । + यस्य=जिस । ब्राह्मणस्य=ब्राह्मण को । पुत्रः=ऐसा लड़का । जायते=उत्पन्न होता है । + सः=वह । + स्तुत्यः=स्तुति के योग्य । + भवति=होता है ।

## भावार्थ ।

हे सौम्य ! इसके पीछे उसकी माता को अभिमन्त्रण करके उसकी प्रशंसा पति करे यह कहता हुआ कि, हे स्त्री ! तू अरुन्धती तुल्य है, तू पृथिवी तुल्य है, यानी सब

प्रकार की भोग्यसामग्री की देनेवाली है, तू ही मुझ वीरपुरुष के निमित्त कारण होने पर वीर पुत्र को पैदा करती भई है, चूंकि तू हमको वीर पुत्र करती भई है, इस लिये तू वीर-पुत्रवती हो, इसके बाद पुत्र को सम्बोधन करके पिता कहता है कि मैं चाहता हूं कि लोग तुझको ऐसा कहें कि तू अपने पिता से बढ़कर है, तू अपने दादा से बढ़कर है, तू यश, संपत्ति, ब्रह्मतेज करके उत्तम बढ़ती को प्राप्त हुआ है, यह बड़ा आश्चर्य है, आगे श्रुति कहती है कि इस प्रकार पुत्रोत्पत्ति विधि के जाननेवाले जिस ब्राह्मण को ऐसा लड़का उत्पन्न होता है वह स्तुति के योग्य अवश्य होता है ॥ २८॥

इति चतुर्थं ब्राह्मणम् ॥ ४ ॥

इति श्रीबृहदारण्यकोपनिषदि भाषानुवादे षष्ठोऽध्यायः समाप्तः ॥

---